अन्तर स्वराके प्रसगमे भरतके आदेशका यही तात्पय ह । ऊपरकी विवेचनासे भरतके इस नियमका औचित्य भी सिद्ध होता ह ।

८६ पड्जका प्रवेशक काकली न और मध्यमका प्रवशक अन्तर ग, उन दो ही विकृत स्वरोंकी कल्पनासे पडज और मध्यमका महत्त्व सिद्ध होता है। पडजका महत्त्व तो निर्विवाद ह क्योकि यह ■ य ६ स्वरोंका जनक है । पर भरतने मध्यमकी भी बडी महिमा बतायी ह । उन्होने इसे 'अविलोपी' माना ह, इसीलिए ओडव और षाडवमे और सभी स्वर लुप्त हो सकते है पर मध्यमका लोप कभी नही होता । इसका कारण यह है कि भरत सप्तकक माननेवाले थे, जो दो सयुक्त चतु सघातामे बनता ह । जसे,

स र ग म प ध न

पूर्वाङ्ग उत्तराङ्ग

इसम पूर्वाङ्ग या प्रथम चतु सघातके सभी स्वराके पञ्चम सवादी उत्तराङ्गम ह । केवल म का कोई पञ्चम सवादी नही ह जो दोना चतु सघाताका जोडता ह। यदि तार षड्जको जोडकर अष्टक बनाया जाय, जैसा कि प्रचलित प्रथा है, तो मध्यमका महत्त्व घट जाता है और पञ्चमको षड्जका महत्त्व मिल जाता ह । क्योकि अब अष्टक वियुक्त चतु सघातोस बनता ह जिसके उत्तराङ्गमें प का वही स्थान ह जो पूर्वाङ्गमें ■ का ह। जसे—

स र ग म प ध न स

पूर्वाङ्ग उत्तराङ्ग

अब ■ समेत पूर्वाङ्गके सभी स्वराका उत्तराङ्गमें पञ्चम सवादी मौजूद ह । भरत पद्धतिमें मध्यमका महत्त्व सगीतकी पूर्वावस्थाका द्योतक ह । जबतक कण्ठ सगीतकी प्रधानता रहती ह तबतक मध्यम ही प्रधान रहता ह । जब वाद्यका अधिकार बढता ह तब पञ्चम मुख्य हो जाता ह । क्योकि कण्ठसे म अधिक स्पष्ट, और सरलतासे, निकलता है, पर वाद्यमे पञ्चम सवाद अधिक स्पष्ट और पूर्ण होता ह ।

८७ विकृत स्वरोंके अभावमें संगीतका क्षेत्र दो ही ग्रामों तक सीमित हो जाता है। इसलिए इस अभावको दूर करनेके लिए भरतने 'मूर्च्छना' की व्यवस्था की है। मूर्च्छना किन्हीं सात स्वरोंके क्रमबद्ध उतार-चढ़ावको कहते हैं। एक ग्रामके किसी भी स्वरको आधार मानकर क्रमशः सात स्वर नीचे उतरनेसे एक मूर्च्छना बन जाती है। इस प्रकार एक ग्राममें ७ मूर्च्छनाएँ हो सकती हैं। इस हिसाबसे ष-ग्राम और म-ग्राम मिलाकर १४ मूर्च्छनाएँ होती हैं। इन मूर्च्छनाओंमें-से प्रत्येकके तीन-तीन भेद और हो सकते हैं। जैसे, (१) अंतर गांधार या (२) काकली निषाद या (३) अंतर गांधार और काकली निषादवाली मूर्च्छना अर्थात् प्रत्येक मूर्च्छनाके एक शुद्ध और तीन विकृत भेद मिलकर ४ भेद हुए। इस प्रकार मूर्च्छनाओंके कुल भेद ५६ हुए। इस प्रकार मूर्च्छनाओंके उपयोगसे एक ग्रामसे अनेक उपग्राम निकल पड़े और संगीतका क्षेत्र बहुत विस्तृत हो गया। ये मूर्च्छनाएँ अवरोही क्रमसे बनायी जाती थीं। भरत-कालमें वैदिक पद्धतिका अवरोही क्रम ही प्रचलित था। प्राचीन यूनानी ग्राम भी अवरोही क्रममें ही पाये जाते हैं। इसलिए ग्राम मूर्च्छनाका यह क्रम प्राचीनताका द्योतक है।

दोनों ग्रामोंकी मूर्च्छनाएँ आरोही-क्रममें श्रुति संख्या और नामके साथ नीचे दी जाती हैं—

षड्ज ग्राम—

स ३ र २ ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ स।

१—[स] स ३ र २ ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ (स)—उत्तर मन्द्रा।

२—[र] र २ ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ स ३ (र)—अभिरुद्गता।

३—[ग] ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ स ३ र २ (ग)—अश्वक्रान्ता।

४—[म] म ४ प ३ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ (म)—मत्सरीकृता।

५—[प] प ३ ध २ न ४ सं ३ रं २ गं ४ मं ४ (प)—शुद्ध षड्जा।

६—[ध] ध २ न ४ सं ३ रं २ गं ४ मं ४ पं ३ (धं)—उत्तरायता।

७—[न] न ४ सं ३ रं २ गं ४ मं ४ पं ३ धं २ (न)—रजनी।

मध्यम ग्राम—

म ३ प ४ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म ३ प ४ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म

१—[म] म ३ प ४ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ (म)—सौवीरी ।

२—[प] प ४ ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म ३ (प)—हृष्यका ।

३—[ध] ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म ३ प ४ (ध)—पौरवी ।

४—[न] न ४ स ३ र २ ग ४ म ३ प ४ ध २ (न)—मार्गी ।

५—[स] स ३ र २ ग ४ म ३ प ४ ध २ न ४ (स)—शुद्धमध्या ।

६—[र] र २ ग ४ म ३ प ४ ध २ न ४ स ३ (र)—कलोपनता ।

७—[ग] ग ४ म ३ प ४ ध २ न ४ स ३ र २ (ग)—हरिणाश्वा ।

प्राचीन यूनानी पद्धतिमें भी इसी तरहकी मूर्च्छनाओंका प्रयोग होता था जिन्हें 'मोड' कहते थे। इन मोडोंसे अनेक प्रकारके सक्रम तैयार होते थे। जब पाश्चात्य देशोंमें सहतिका प्रचार हुआ था इन सारे मोडोंका लोप हो गया और गुरु ग्राम और लघु ग्राम—ये दो ही मोड रह गये क्योंकि सहतिके लिए ये ही उपयुक्त समझे गये।

यह निश्चित है कि भरतके ग्रामोंमें मूर्च्छनाओंके स्वरोंका न तो स्थान बदलता और न संज्ञा ही बदलती है। किसी ग्रामकी ध मूर्च्छना उस ग्रामके धवतसे ही शुरू होती है ( अनुच्छेद ९२ ) ऐसा नहीं कि धवतको षडज मानकर सभी स्वरोंकी संज्ञा क्रमानुसार बदल दी जाये और इस प्रकार एक नया ग्राम बनाकर उसे सदेह मध्य सप्तकमें सरका दिया जाये। ऐसा करने से फिर मूर्च्छनाकी आवश्यकता न रहती—एक ग्राममें विकृत स्वरोंके प्रयोग से ही काम चल जाता। दोनों ग्रामोंके प्रयोगसे और इनकी प्रत्येक मूर्च्छना के अन्तर ग और काकली न के साथ चार चार भेदोंके विधानसे यह सिद्ध है कि मूर्च्छनामें भरतके स्वर अपना स्थान या संज्ञा नहीं छोड़ते, नहीं तो इन विकृत मूर्च्छनाओंका कोई अर्थ न होता। अचल मूर्च्छनाओंका यह विधान शार्ङ्गदेवके समयमें नहीं रहा, इसीसे उन्होंने १२ विकृत स्वरोंका प्रसंग दिया है ( अनुच्छेद ९३ )।

भरतकी पद्धतिमें मध्यमको प्रधानता दी गयी है (अनुच्छेद ८६)। मूर्च्छना में भी मध्यमका महत्त्व पाया जाता है। भरतने कहा है—"मध्यमस्वरेण तु वैणेन मूर्च्छना निर्देशो भवति अनाशित्वात्। मूर्च्छनाप्रयोगमपि स्थान प्राप्त्यर्थं। स्थानं तु त्रिविधं।' मतङ्गने सम्भवतः इसीकी व्याख्या करते हुए कहा है—' मध्यमस्वरेण मूर्च्छनानिर्देशः कार्यो मन्द्रतारसिद्ध्यर्थम्।" किन्तु मध्यम स्वर का अर्थ 'मध्य सप्तक' उचित नहीं जान पड़ता। भरत वाक्यका अर्थ है—"वीणा वादक मूर्च्छनाका निर्देश मध्यम स्वरसे करते हैं, क्योंकि इसका नाश नहीं होता। मूर्च्छनाका प्रयोजन भी स्थान प्राप्ति है। स्थान तीन प्रकारके हैं [ मन्द्र, मध्य और तार ]।' यहाँ मध्यम स्वर को अनाशी बतानेसे यह स्पष्ट है कि इसका अर्थ स्वर है, सप्तक नहीं। इस दृष्टिसे भरतकी वीणाके स्वरोंके सम्बन्धमें बड़े महत्त्वकी बातें निकलती हैं।

भरतकी वीणामें १३ स्वर १३ सुन्दरियोंपर स्थापित हैं। इन स्वरोंके साथ खुले तारका स्वर मिलानेसे १४ स्वर हो जाते हैं जिनमें सातों मूर्च्छनाएं आ जाती हैं। यह स्वर संस्थान नीचे दिया जाता है—




इस प्रबन्धमें मध्यमका स्थान बाधारहित है। साथ ही-साथ इसका सम्बन्ध खुले तारके स्वर [ म ] से है इसलिए यह 'अनाशी' है। फिर म से [म] तक पहली मूर्च्छना है इसलिए मध्यमसे मूर्च्छनाका आरम्भ होता है। मध्यम से निषाद तककी मूर्च्छनाएं मन्द्र मध्यव्यापी हैं और षड्जसे गान्धार तककी तार-मध्यव्यापी। इस तरह स्थानकी प्राप्ति होती है। मध्यम ग्रामके लिए 'प' को एक श्रुति कोमल करना होगा। यदि इसके लिए एक नयी सुन्दरी बढ़ायी जाय तो सुन्दरियोंकी संख्या १४ हो जायगी।

आधुनिक वाद्योंमें भी यही १४ सुंदरियोंवाला प्रबंध प्रचलित है। इनमें भी मध्यमका स्थान ठीक बीचमें होता है। मध्यम ग्राम 'प' की जगह तीव्र मध्यमको सुंदरी रहती है। यह आगे बताया जायेगा कि मध्यम ग्राम 'प' ही मध्यकालमें मदु प या तीव्र म के रूपमें बदल गया है (अनुच्छेद ९४)। फिर मंद्र यापी और तारव्यापी मूर्च्छनाओंकी तरह हिंदुस्तानी पद्धतिमें मंद्र यापी रागों और तारव्यापी रागोंका अभी भी प्रचार है।

ऊपरका स्वर समुदाय चार चतुसंघातों (चार स्वरोंके संघात) से बना है। प्राचीन यूनानी स्वर संस्थान भी ऐसे ही चार चतुसंघातोंका बना होता था और वाद्योंमें इसीका व्यवहार होता था। वाद्यके बीचके तारको प्रधान माना जाता था जिसे 'मेसा' कहते थे। यह मेसा मध्यमका पर्याय है। इस स्वर प्रबंधमें सबसे नीचे एक स्वर 'मंद्र मेसा [म] और जोड़ दिया जाता था। इसे 'ग्रेट पर्फेक्ट सिस्टम' या 'बहत्पूर्ण समुदाय' कहा जाता था।

यह एक नियम है कि 'न्यास स्वर' तार स्थानमें कभी न हो। यह न्यास स्वर सदा मूर्च्छनाके स्वरसे चार स्वर नीचे होता है (अनुच्छेद ८८)। ऊपरके स्वर संस्थानमें सबसे ऊँचा मूर्च्छना ग की है इसलिए सबसे ऊँचा न्यास स्वर मध्य-स्थानका 'न' होगा जो ग-मूर्च्छनाका न्यास है। इससे भी ऊपरके स्वर संस्थानकी पुष्टि होती है।

८८ ऊपर दी हुई मूर्च्छनाओंसे जातिकी उत्पत्ति हुई। भरत पद्धतिमें जातिका वही स्थान है जो आधुनिक पद्धतिमें रागका। जैसे ठाठसे राग पैदा होता है वैसे ही मूर्च्छनासे जाति उत्पन्न होती है। जैसे रागका भेद ठाठ, संवादी वादी आदिपर निर्भर है वैसे ही जातिका भेद मूर्च्छना, ग्रह, अंश, न्यास आदिपर निर्भर है। 'ग्रह' वह स्वर है जिससे जाति गानका आरम्भ होता है और 'अंश' वह है जो सबसे प्रधान है अर्थात 'जीव स्वर' है। 'न्यास' वह स्वर है जिसपर गानकी समाप्ति होती है। जैसे एक

ठाठमें अनेक राग हो सकते हैं वैसे ही एक मूर्च्छनामें अनेक जातियाँ हो सकती हैं।

जातियोंके कई भेद हैं। जैसे—(१) शुद्ध, (२) विकृत और (३) संसर्गजात। शुद्ध जातियाँ वे हैं जिनका न्यास, अंश, ग्रह एक ही स्वर हो और जो सम्पूर्ण हों। न्यासका स्वर ही जातिकी संज्ञा होती है। जब न्यासको छोडकर ग्रह, अंश आदि बदल जायें या ओडवता या षाडवता आ जाय तो विकृत जाति बनती है। पर न्यास कभी विचलित नहीं होता। जो जातियाँ दो या अधिक शुद्ध जातियोंके मेलसे बनती हैं उन्हें संसर्गजात जातियाँ कहते हैं। शुद्ध जातियाँ ७ हैं, संसर्गजात ११ हैं और विकृत अनेक हैं।

प्रतिनिधि रूपमें शुद्ध जातियोंकी सारिणी नीचे दी जाती है—

## सारिणी १२

| क्रम | जाति | अंश | न्यास | मूर्च्छना | षाडव विद्वेषी स्वर | औडव विद्वेषी स्वर |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | षाड्जी | स ग म प ध | स | उत्तरायता (ध) | न | ० |
| २ | आर्षभी | र ध न | र | शुद्ध षड्जा (प) | स | स प |
| ३ | गान्धारी | स ग म प न | ग | पौरवी (ध) | र | र ध |
| ४ | मध्यमा | स र ग म प ध | म | कलोपनता (र) | ग | ग न |
| ५ | पञ्चमी | र प | प | (र) | ग | ग न |
| ६ | धैवती | र ध | ध | अभिरुद्गता (र) | [illegible] | स प |
| ७ | नैषादी | स न ग | न | (र) | प | स प |

ऊपरकी सारिणीसे जातियोंकी प्रकृति प्रत्यक्ष हो जाती है। जैसे शुद्ध षाडजीका न्यास, अंश आदि स है और यह सम्पूर्ण है। विकृत षाडजीमें अगर अंश विकृति हो तो स की जगह ग म प ध म मे कोई एक अंश होगा षाडव विकृति हो तो न का लोप होगा। औडव भेद इसमें नहीं होता। इसी प्रकार शुद्ध आर्षभीका न्यास, अंश र होगा और यह सम्पूर्ण होगा। विकृतिकी दशामें अंश ध या न होगा, षाडवमें स का लोप और औडवमें स प का लोप होगा।

इन जातियोंपर ध्यान देनेसे कई बातें मालूम होती हैं। एक तो यह कि जातियोंमें सभी मूर्च्छनाओंका उपयोग नहीं हुआ है। शुद्ध विकृत जातियोंमें तो ५ ही मूर्च्छनाओंसे काम लिया गया है। संसर्गजात जातियां मिलाकर १० मूर्च्छनाओंका प्रयोग हुआ है। स-ग्रामकी दो मूर्च्छनाएं उत्तर मंद्रा ( स ) और रजनी ( न ) और म ग्रामकी दो मूर्च्छनाएँ, मार्गी ( न ) और हृष्यका ( प )—ये नहीं पायी जातीं। ( यहां यह बता देना उचित है कि प्राचीन यूनानी पद्धतिमें भी सभी 'मोड' काममें नहीं आते थे विशेष रूपसे उत्तरमन्द्रा आदिकी तरह म का मोड, जो युरोपका आधुनिक शुद्ध ग्राम है, बहुत दिनों तक बहिष्कृत रहा। ) दूसरी बात यह है कि षाडव विकृतिमें प्रायः न्यासके नीचेका स्वर वर्जित है। पञ्चमी और नैषादीमें मूर्च्छनाकी समन्यास ग और प वर्जित हुआ है। पञ्चमीमें तो म के अविलोपी होनेसे यह वर्जित हो ही नहीं सकता। फिर औडव विकृतिमें तो नियमित रूपसे षाडव विकृती स्वर और उसका पञ्चम सवादी वर्जित हुआ है। इससे भरतकी पद्धतिमें संवादका महत्त्व मालूम होता है, और औडव-षाडवविकृति भी नियमबद्ध जान पड़ती है।

तीसरी बात न्यासके सम्बन्धकी है। जातियोंमें न्यासका प्रधानता तो प्रत्यक्ष है, क्योंकि न्यास-स्वरके नामपर ही जातिका नाम चलता है। पर न्यासमें और भी गुण है। यह पहले बताया जा चुका है स्वरोंका एक तो अपने निकटतम पर्णेमियोंसे अन्तरालका पारस्परिक सम्बन्ध होता है,

ठाठमें अनेक राग हो सकते हैं वैसे ही एक मूर्च्छनामें अनेक जातियाँ हो सकती हैं।

जातियोंके कई भेद हैं। जैसे—(१) शुद्ध (२) विकृत और (३) संसर्गजात। शुद्ध जातियाँ वे हैं जिनका न्यास, अंश, ग्रह एक ही स्वर हो और जो सम्पूर्ण हों। न्यासका स्वर ही जातिकी संज्ञा होती है। जब न्यासको छोड़कर ग्रह, अंश आदि बदल जायँ या ओडवता या षाडवता आ जाय तो विकृत जाति बनती है। पर न्यास कभी विचलित नहीं होता। जो जातियाँ दो या अधिक शुद्ध जातियोंके मेलसे बनती हैं उन्हें संसर्गजात जातियाँ कहते हैं। शुद्ध जातियाँ ७ हैं, संसर्गजात ११ हैं और विकृत अनेक हैं।

प्रतिनिधि रूपमें ७ शुद्ध जातियोंकी सारिणी नीचे दी जाती है—

## सारिणी १२

| क्रम | जाति | अंश | न्यास | मूर्च्छना | षाडव विद्वेषी स्वर | ओडव विद्वेषी स्वर |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | षाड्जी | स ग म प ध | स | उत्तरायता (ध) | म | ० |
| २ | आर्षभी | रे ध नि | रे | शुद्ध षड्जा (प) | स | स प |
| ३ | गान्धारी | स ग म प नि | ग | पौरवी (ध) | रे | रे ध |
| ४ | मध्यमा | स रे ग म प ध | म | कलोपनता (रे) | ग | ग नि |
| ५ | पञ्चमी | रे प | प | ,, (रे) | ग | ग नि |
| ६ | धैवती | रे ध | ध | अभिरुद्गता (रे) | प | स प |
| ७ | नैषादी | [illegible] नि ग | नि | (रे) | प | स प |

ऊपरकी सारिणीसे जातियोंकी प्रकृति प्रत्यक्ष हो जाती है। जैसे शुद्ध षाडजीका न्यास, अंश आदि स है और यह सम्पूर्ण है। विकृत षाड्जीमें अगर अंश विकृति हो तो स की जगह ग म प ध में-से कोई एक अंश होगा षाडव विकृति हो तो न का लोप होगा। औडव भेद इसमें नहीं होता। इसी प्रकार शुद्ध आर्षभीका न्यास, अंश र होगा और यह सम्पूर्ण होगा। विकृतिके दशामें अंश ध या न होगा, षाडवमें स का लोप और औडवमें स-प का लोप होगा।

इन जातियोंपर ध्यान देनेसे कई बातें मालूम होती हैं। एक तो यह कि जातियोंमें सभी मूर्च्छनाओंका उपयोग नहीं हुआ है। शुद्ध विकृत जातियोंमें तो ५ ही मूर्च्छनाओंसे काम लिया गया है। संसर्गजात जातियाँ मिलाकर १० मूर्च्छनाओंका प्रयोग हुआ है। स-ग्रामकी दो मूर्च्छनाएँ उत्तर मन्द्रा ( स ) और रजनी ( न ) और म ग्रामकी दो मूर्च्छनाएं, मार्गी ( न ) और हृष्यका ( ध )—ये नहीं पायी जातीं। ( यहाँ यह बता देना उचित है कि प्राचीन यूनानी पद्धतिमें भी सब 'मोड' काममें नहीं आते थे। विशेष रूपसे उत्तरमन्द्रा आदिकी तरह स का 'मोड', जो युरोपके आधुनिक शुद्ध ग्राम है, बहुत दिनों तक बहिष्कृत रहा। ) दूसरी बात यह है कि षाडव विकृतिमें प्रायः न्यासके सातवें स्वर वर्जित हैं। पञ्चमी और नैषादीमें मूर्च्छनाके सप्तम ग और ध वर्जित हुआ है। पञ्चमीमें तो म के अविलोपी होनेसे यह वर्जित हो ही नहीं सकता। फिर औडव विकृतिमें तो नियमित रूपसे षाडव विद्वेषी स्वर और उसका पञ्चम संवादी वर्जित हुआ है। इससे भरतकी पद्धतिमें संवादका महत्त्व मालूम होता है और औडव-षाडवविकृति भी नियमबद्ध जान पड़ता है।

तीसरी बात न्यासके सम्बन्धकी है। जातियोंमें न्यासकी प्रधानता तो प्रत्यक्ष है, क्योंकि न्यास-स्वरके नामपर ही जातिका नाम चलता है। पर न्यासमें और भी गुण है। यह पहले बताया जा चुका है स्वरोंका एक तो अपने निकटतम पड़ोसियोंसे व अन्तरालका पारस्परिक सम्बन्ध होता है,

दूसरा इनका अलग अलग एक आधार स्वरसे सम्बन्ध होता है। इस आधार स्वरको, जिसमें सभी स्वर अलग-अलग नापे जाते हैं सुर, स्वरित या अंग्रेजीमें 'टोनिक' कहते हैं। आधुनिक कालमें इस स्वरितकी भावना बड़ी प्रबल है। पाश्चात्य संगीतमें संघातके गुण इस 'टोनिक' पर ही निर्भर हैं। भारतीय संगीतमें गाना या बजानेके साथ सुर भरनेकी अनिवार्य प्रथा है। इससे सभी स्वर शुद्ध निकलते हैं, राग बेसुरा या स्थानभ्रष्ट नहीं होने पाता। स्वरितका प्रभाव एक दृष्टान्तसे स्पष्ट हो जायेगा। किसी बाजेमें यमनके स्वर बांधकर बजाओ जिसका स्वरित स हो। अब मन्द्र न को स्वरित बांधकर उसी पटरिया या मुंदरियासे राग निकालो। दीख पड़ेगा कि बातकी-बातमें राग यमनसे भैरवीमें बदल गया। स्वरोंके स्थानमें कोई अन्तर नहीं पड़ा फिर भी स्वरित बदलनेसे रागका सारा रंग बदल गया। स्वरितका प्रभाव इतना प्रबल होते हुए भी प्राचीन कालमें इसकी भावना दुर्बल थी। फिर भी विद्वानोंने वहां भी इसका कुछ आभास पाया है। जैसे हेल्महोल्ज़ने बताया है कि अरिस्टॉटलने अपने प्रश्नोंमें 'मेसा' के गुणकी ओर संकेत किया है वह 'टोनिक' का ही परिचायक है। प्राचीन कालमें चार 'आथेण्टिक स्केल' या 'आप्त ग्राम' प्रचलित थे जिनकी मूर्च्छनाएँ क्रमशः र, ग, म और प थी। इन ग्रामोंका 'यह पुराना नियम था कि पहली मूर्च्छनाके गानकी समाप्ति र पर, दूसरीकी ग पर, तीसरीकी म पर और चौथीकी प पर होना चाहिए'। हेल्महोल्ज़ कहते हैं—'यह (नियम) इन स्वरोंको हम लोगोंके ही अर्थमें टॉनिक निर्दिष्ट कर देता है।' पर प्राचीन भारतीय संगीतके विषयमें हेल्महोल्ज़ने कहा है—'भारतवासियोंमें भी स्वरितकी धारणा थी, यद्यपि उनका संगीत भी ऐसा ही (प्राचीन यूनानी संगीतकी तरह ही) वर्णस्थित एककण्ठी था।'[1] वे स्वरितको अंश कहते थे। हेल्महोल्ज़की धारणाका आधार जोंसका

---

[1] पाश्चात्य पण्डितोंका विश्वास है कि स्वरित (टॉनिक) की धारणा बहुकण्ठ-संगीत या सहति-संगीतमें ही प्रस्फुटित होती है।

विचार है जिन्होंने रागोंमें अंशकी प्रधानताके कारण ही इसे स्वरित मान लिया है। आज भी रागमें वादीका वही महत्त्व है जो पहले अंशका था। पर वादी स्वरित नहीं होता। जातियोंके निरीक्षणसे यह स्पष्ट है कि यदि कोई स्वर स्वरित हो सकता है तो वह 'न्यास' ही है। न्यास ही ऐसा है जो जातिको सत्ता देता है। और न्यास ही ऐसा है जो सबके विकृत होनेपर भी अचल रहता है। हेल्महोल्ज़ने भी प्राचीन आप्त ग्रामके प्रसंगमें न्यासको ही स्वरित माना है। पर भारतीय संगीतके सम्बन्धमें वे वोसके विचारसे भ्रममें पड़ गये हैं। जातियोंपर ध्यान देनेसे पता चलता है कि न्यास प्रायः मूर्च्छनाके स्वरसे कमसे कम चार स्वर नीचे होता है। जैसे, आर्षभीकी मूर्च्छना 'प' और न्यास 'र' है, गान्धारीकी मूर्च्छना 'ध' और न्यास 'ग' है। न्यासका यह नियम प्राचीन यूनानी पद्धतिमें भी पाया जाता है। अब अगर वीणाका ऊपर बताया हुआ ग–म स्वर सन्धान (अनुच्छेद ८७) माना जाये जिसमें सातों मूर्च्छनाएँ आ जाती हैं तो यह नियम भी सिद्ध हो जाता है कि न्यास तार स्वर कभी नहीं हो सकता। मूर्च्छना प्रबन्धका सबसे ऊँचा स्वर ग है जिससे चार स्वर नीचे न मध्य सप्तकमें पड़ता है। इस प्रकार किसी भी मूर्च्छनामें जातिका न्यासतार सप्तकमें नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त न्यास स्वर मूर्च्छनाके बीचका स्वर होता है जिसमें 'मध्यम स्वर' की विशेषता आ जाती है और यह म की तरह ही अविलोपी हो जाता है।

ऊपरके विवरणसे यह स्पष्ट है कि भरतकी पद्धतिमें बड़े ही सरल नियमोंके द्वारा श्रुतिसे स्वर, स्वरसे ग्राम, ग्रामसे मूर्च्छना और मूर्च्छनासे जातिका प्रादुर्भाव हुआ है। इस पद्धतिकी प्राचीन यूनानी पद्धतिके साथ समता भी ध्यानमें रखनेकी बात है।

### [ ग ] शार्ङ्गदेव पद्धति

८६ *भरतकी पद्धतिके सरल होनेपर भी उनका जातिगान अज्ञात है। शताब्दियों तक जिन जातियोंका प्रचार नहीं रहा, आज उनकी रूप रेखाकी* कल्पना भी सम्भव नहीं। भरतके बाद, मतङ्गके समयमें ही जातियाँके

बदले राग पद्धतिका प्रचार हो गया था। मतङ्गने अपने बृहद्देशी नामक ग्रन्थमें पहले पहले प्रचलित रागों की विवेचनाकी और यह भी स्पष्ट कर दिया कि भरतादि प्राचीनोंने रागोंकी चर्चा नहीं की है।[1] पर देशी रागों का वर्णन अपनी कृतिका मुख्य उद्देश्य मानकर भी मतङ्गने भरतकी ही पद्धतिका अनुकरण किया। मतङ्गके बाद शार्ङ्गदेवने भी मार्ग और देशीका भेद बताकर मतङ्गकी भाँति ही देशी रागोंका वर्णन किया है। पर संगीत शास्त्रका जहाँतक सम्बन्ध है शार्ङ्गदेवके संगीत रत्नाकरको भरत पद्धति पर महाभाष्य समझना चाहिए। ऐसा जान पड़ता है कि कि शार्ङ्गदेवके समयमें ग्राम जातियोंका प्राय लोप हो गया था। ऐसी स्थितिमें शार्ङ्गदेव जैसे आचार्य यदि भरत-पद्धतिका मोह छोड़कर प्रचलित संगीतको ही स्वतन्त्र रूपसे नियमबद्ध करनेका प्रयास करते, जैसा कि भरतने किया, तो शार्ङ्गदेवकी पद्धति इतनी दुरूह न होती। यह ध्यान देनेकी बात है कि भरतने तो गान्धार ग्रामका चर्चा न की परन्तु बादके आचार्योंने गान्धार ग्राम का स्थान और इसका मूर्च्छनाओंके नाम तक बताये हैं। शार्ङ्गदेवने भी इसका वर्णन किया है पर अन्तमें कह दिया है— "... स नारदो मुनि प्रब्रूते स्वर्गलोके ग्रामोऽसौ न महीतले॥" इस प्रकार प्रचलित और अप्रचलित मतके कारण रत्नाकरके राग भरतकी जातियोंसे भी अधिक दुर्बोध हो गये हैं। भरतकी पद्धति यदि अज्ञात है तो शार्ङ्गदेवकी पद्धति दुर्बोध है। पर आचार्य शार्ङ्गदेवकी विद्वत्ता निर्विवाद है। विस्तारमें और संगीतके सांगोपांग वर्णनमें रत्नाकरकी तुलना दूसरा कोई भी ग्रन्थ नहीं करता। इसीसे रत्नाकरके संगीतका सच्चा रूप आज पूरी तरह अज्ञात होनेपर भी दक्षिण और उत्तरके सभी संगीताचार्य रत्नाकरको संगीत शास्त्रका वेद ही मानते चले आये हैं। शार्ङ्गदेवकी

1 रागमार्गस्य यद्रूपं यन्नोक्तं भरतादिभिः।
निरूप्यते तदस्माभिर्लक्ष्यलक्षणसंयुतम्॥
—रागलक्षण-बृहद्देशी।

कृतिके बाद ऐसा शायद ही कोई ग्रन्थ रचा गया जिसका आधार रत्नाकर न हो।

६० शार्ङ्गदवने पहले नादके अनाहत और आहत नामक दो भेद करके आहत नादकी उत्पत्तिकी विवेचना गम्भीर वैज्ञानिक विधिसे की है। उन्होंने शारीरक आधारपर नादकी उत्पत्ति बतायी है यहांतक कि २२ श्रुतियोंके लिए २२ नाडियोंकी भी कल्पना की है। यह ठीक है कि आज शार्ङ्गदवकी धारणा निराधार प्रतीत होती है। पर शार्ङ्गदवकी विवेचना उस युगके मवमा य शारीर और तन्त्रक सिद्धान्तोंपर निर्भर है। फिर आहत नादके पाँच भेद बताये गये हैं। जैसे पुष्ट अपुष्ट, सूक्ष्म, अतिसूक्ष्म और कृत्रिम। ये पांचों नाद पांच भिन्न भिन्न स्थान या तारताके हैं (परिशिष्ट २ ग २)। इन भेदोंका आधार व्यक्तिके कण्ठकी स्वाभाविक वृत्ति है। पाश्चात्य पद्धतिमें भी कण्ठनादके साधारणत ये ही पाँच भेद माने गये हैं। जैसे—

बास्स — पुष्ट— } पुरुष कण्ठ
टेनर — अपुष्ट—
आल्टो — सूक्ष्म— } स्त्री कण्ठ
साप्रेनो — अतिसूक्ष्म—

फ़ाल्सेटो—कृत्रिम—जब ध्वनि ऊँची होकर कण्ठके विस्तारके बाहर चली जाती है तब जो एक बनावटी महीन आवाज निकलती है।

प्रत्येक व्यक्तिके कण्ठ-स्वरका विस्तार तीन सप्तकों तक माना गया है। ये मन्द्र, मध्य और तार नामक स्वरके तीन स्थान हैं। हृदयमें मन्द्र, कण्ठमें मध्य और मस्तकमें तार पैदा होता है जो उत्तरोत्तर दूना होता जाता है। (परिशिष्ट २ ग,३)। पाश्चात्य पद्धतिमें मन्द्रको 'चेस्ट वायस' कहते हैं और तारको 'हेड वॉयस'। मन्द्र सप्तकके स्वरोंकी आवृत्तिसे मध्य सप्तकके स्वरोंकी दूनी, और तारके स्वरोंकी चौगुनी होती है। तारकी लम्बाईसे

स्वरोंके सम्बन्ध निर्णयकी भौतिक विधि पहले-पहल अहोबलने बतायी है। पर ऐसा जान पड़ता है कि कमसे-कम तीन स्थानोंके स्थापनमें शार्ङ्गदेवने भी इस विधिसे काम लिया था।

६१ भरतके माने हुए दो ग्रामोंके अतिरिक्त रत्नाकरमें गान्धार-ग्रामका भी वर्णन मिलता है। गान्धार ग्रामकी चर्चा अन्य ग्रन्थोंमें भी पायी जाती है। यहाँतक कि कई पुराणोंमें भी इसका प्रसंग आया है। पर भरतकी पद्धतिमें इसका संकेत भी न होना एक महत्त्वकी बात है। रत्नाकरके अनुसार गान्धार ग्रामका संस्थान इस प्रकार है (परिशिष्ट २ ग ४)—

स २ रे ४ ग ३ म २ प ३ ध ४ न २ स

और ग्रामोंकी तरह गान्धार ग्राम भी गान्धारसे ही आरम्भ होता है। इसलिए इसका प्रकृत रूप यों होगा—

ग ३ म २ प ३ ध ४ न ३ स २ रे ४ (गं)

इस ग्रामके नामकरणके सम्बन्धमें भी विद्वानोंने कल्पना लगायी है। पर और ग्रामोंकी तरह संवादाधिक्यके न्यायपर इस ग्रामका नाम गान्धार ग्राम अनुचित नहीं है। क्योंकि इसमें गान्धार ही ऐसा स्वर है जिसके दो संवादी हैं। इस ग्रामकी भी नन्दा, विशाला, सुमुखी, चित्रा, चित्रावती, सुखा और अलापा ये सात मूर्च्छनाएँ हैं। पर सभी प्राचीन शास्त्रकार मूर्च्छनाओं समेत इस ग्रामको लुप्त मानते हैं।

६२ मूर्च्छनाकी धारणामें शार्ङ्गदेवके समयसे ही परिवर्तनका संकेत मिलता है। यह बताया जा चुका है कि भरतकी मूर्च्छनामें स्वरोंको मन्द्र और स्थान नहीं बदलते। पर शार्ङ्गदेवकी पद्धतिमें मूर्च्छना शब्दके निरूपणपर मौलिक षड्जपर लाया जाता है। और इस प्रकार सभी मूर्च्छनाएँ मध्यसप्तकव्यापी होती हैं (परिशिष्ट २ ग ५)। इसी दृष्टिसे मतङ्गने भी कहा है कि— मध्यमसप्तकेन मूर्च्छनानिर्देशः कार्यः ... रत्नाकरके टीकाकार कल्लिनाथने भी इस परिवर्तनकी ओर संकेत किया है। वे कहते हैं कि 'मध्यमग्रामान्तरे मध्यमादि ... प्रभृतिका मध्य स्थानके मध्यमको छोड़कर मध्य

षड्ज स्थानसे ही आरम्भ करना लक्ष्य-लक्षणके विरुद्ध है।" अर्थात् मार्ग पद्धतिके विरुद्ध है। यह भेद उदाहरणसे स्पष्ट हो जायेगा। भरतकी पद्धतिमें धैवतकी मूर्च्छना मध्य ध से मन्द्र ध तक व्याप्त होगी पर शार्ङ्गदेवकी पद्धतिमें मन्द्र ध खिसककर मध्य षड्जपर और मध्य ध तार षड्ज पर जायगे। धैवत मूर्च्छना होनेसे स्वरोंका अन्तराल अब षड्ज मूर्च्छनासे भिन्न हो जायेगा। यथार्थमें शार्ङ्गदेवकी मूर्च्छनाओंको उपग्राम कहना चाहिए। यही बात नीचे सकेतमें बतायी गयी है।

```
ष-ग्राम                    स ३ र २ ग ४ म ४ प ३ ध २ न ४ स
ध-मूर्च्छना भरत   ध २ न ४ स ३ र २ ग ४ म ४ प ३ ध
   शार्ङ्गदेव      ——→म २ र ४ ग ३ म २ प ४ ध ४ न ३ स
```

इस भेदसे यह जान पड़ता है कि भरतके समयमें स्वरित या आधार 'सुर' की भावना अङ्कुरित न हो पायी थी, यद्यपि न्यासस्वरमें उसका बीज पड़ गया था। उनके न्यास, अंश, षड्ज, मध्यम और मूर्च्छनाके आधार स्वर, ये सबके सब प्रायः बराबर मूल्य रखते थे। पर शार्ङ्गदेवके समयमें स्वरितकी भावना प्रस्फुटित होने लगी थी और इसीसे सभी मूर्च्छनाओंका आरम्भ षड्जसे होता था। इससे मध्य सप्तक और षड्ज स्वर प्रधान होता हुआ प्रतीत होता है।

६३ मूर्च्छनाके भावमें इस परिवर्तनका फल यह हुआ कि शार्ङ्गदेवने पहले पहल भरतके अन्तर गान्धार और काकली निषादके अतिरिक्त अनेक विकृत स्वरोंकी कल्पना की। क्योंकि जब सभी मूर्च्छनाएँ खिसककर मध्य सप्तकमें आ गयीं तो एक एक स्वरके भिन्न भिन्न अन्तराल स्पष्ट दीखने लगे। जैसे अगर ऊपर दिये हुए षड्ज और धैवत मूर्च्छनाओंको एक-दूसरेपर इस प्रकार रखें—

```
ष—मूर्च्छना—
म     र     ग          म     प     ध     न       स
| | | |  |  |  |  | | | | | | | | |  |   |   |   | |
ध-म स र           ग     म प     ध             न    स
```

तो यह प्रत्यक्ष हो जाता है कि प-मूर्च्छनामें ही र और ध को एक एक श्रुति और प को दो श्रुति उतारकर तथा ग और न को एक एक श्रुति चढ़ाकर ध-मूर्च्छना बनायी जा सकती है। अर्थात अब शुद्ध स्वरोंके अलावा कोमल र तीव्र ग, कोमल प कोमल ध तीव्र न ये पाँच विकृत स्वरोंकी कल्पना करनी पड़ती है। इस प्रकार मूर्च्छनाओंको एक सप्तकमें लानेका स्वाभाविक परिणाम विकृत स्वरोंकी उत्पत्ति है।

शार्ङ्गदेवने १२ विकृत स्वरोंका निरूपण किया है जो आगेकी सारिणी में श्रुति संख्या और श्रुति जातिके साथ दिया जाता है।

शार्ङ्गदेवके इन बारह विकृत स्वरोंके विधानसे यह मालूम होता है कि उनके समयमें 'स्वर' से दो पड़ोसी नादोंके बीचका अन्तराल समझा जाता था। तारता या स्थानकी भावना भी स्वरके साथ थी अवश्य पर निरपेक्ष रूपमें नहीं थी। यह बात स्वरकी परिभाषासे भी प्रकट होती है जहाँ इसे स्निग्ध और अनुरणनात्मकके साथ साथ श्रुत्यनन्तरभावी भी कहा गया है (परिशिष्ट २ ग ६)। यह इस विचारको पुष्ट करता है कि शार्ङ्गदेवके समयमें स्वरितकी भावना प्रस्फुटित होकर भी प्रबल न हो पायी थी। क्योंकि जबतक स्वरितकी भावना प्रबल नहीं होती तबतक प्रत्येक स्वरका अपने पड़ोसी स्वरोंसे अन्तराल ही मुख्य रहता है। स्वरितकी भावना प्रबल होनेपर प्रत्येक स्वरकी तारता स्वरितकी अपेक्षा निश्चित हो जाती है। स्वरके साथ इस द्वयभावके संयोगसे जैसे किसी स्वरके स्थानच्युत होनेपर वह विकृत समझा जाता था वैसे ही अपने स्थानपर स्थिर रहकर, अन्तराल बदलने पर भी वह विकृत समझा जाता था। जैसे, 'काकली निषाद अच्युत षड्ज' में षड्जका स्थान नहीं बदला पर निषादके दो श्रुति ऊपर चढ़ जानेसे षड्जका अन्तराल अब दो श्रुति रह गया। इसीसे यह विकृत समझा गया। इसी प्रकार च्युत षड्ज ऋषभ भी विकृत माना गया यद्यपि ऋषभने अपना स्थान नहीं छोड़ा। दूसरी ओर 'मध्यम-ग्राम प च्युत मध्यम' है जिसका अन्तराल तो पहले ही जैसा चार श्रुतियोंका ही है पर प के अपने स्थानसे विचलित होनेसे यह

## सारिणी १३

| ानि | सज्ञा | शुद्ध स्वर | विकृत स्वर | | | | | विकृत स्वर सज्ञा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्ता | तीव्रा | | न (१) | | | | | (१) कैशिकी निषाद |
| यता | कुमुद्वती | | न" (२) | (३) | | | | (२) काकली निषाद |
| दु | मन्दा | | म | | (४) | | | (३) च्युतषड्जत्व नि |
| त्या | छन्दोवती | १ स | | | | | | (४) अच्यु ष का नि |
| णा | दयावती | | | | | (५) | | (५) च्युतषड्जऋषभ |
| ० | रञ्जनी | | | | | | | |
| ० | रक्तिका | २ र | | | | | | |
| ।० | रौद्री | | | | | | | |
| ० | क्रोधा | ३ ग | | | | | | |
| ।० | वज्रिका | | ग' (६) | | | | | (६) साधारण गान्धार |
| ।० | प्रसारिणी | | ग" (७) | (८) | | | | (७) अन्तर गान्धार |
| ० | प्रीति | | म | | (९) | | | (८) सा ग च्यु म |
| ० | मार्जनी | ४ म | | | | | | (९) अ ग अ म |
| ० | क्षिती | | | (१०) | | ११ | | |
| ० | रक्ता | | | | | | | |
| ० | सन्दीपनी | | प | | | | | (१०) म ग्रा पंच म |
| ० | आलापिनी | ५ प | | | | | | (११) म ग्रा प च्यु म |
| ० | मदन्ती | | (१२) | | | | | |
| ० | रोहिणी | | | | | | | |
| ० | रम्या | ६ ध | | | | | | (१२) मध्यम ग्राम ध |
| ० | उग्रा | | | | | | | |
| ० | क्षोभिणी | ७ न | | | | | | |

विकृत समझा गया। रामामात्यके समयमें स्वरितकी भावना प्रबल हो गयी थी। इसीलिए उन्होंने चार अच्युत विकृतिवाले स्वर और मध्यम ग्राम पकी दो विकृतियोंमें-से एकको त्यागकर सात ही विकृत स्वर माने हैं। जो स्वर अपने स्थानसे विचलित हुए हैं उन्हींको उन्होंने विकृत माना है (अनुच्छेद १०५)।

विकृत स्वरोंकी सारिणीसे एक बात और प्रकट होती है। वह यह कि सप्तकके सभी स्वर विकृतिमें विचलित हुए हैं पर र और ध अपने स्थानपर अचल हैं। इनमें अन्तराल विकृति पायी जाती है पर स्थान विकृति नहीं पायी जाती। इन दो स्वरोंको अचल माननेसे त्रिश्रुतिक र और त्रिश्रुतिक ध से छोटा इनका कोई विकृत रूप नहीं दीखता जिनका अस्तित्व मूर्च्छनाओंमें पाया जाता है। पर इन दो स्वरोंका श्रुतिमान अब भी अनिश्चित सा ही है क्योंकि कर्णाटकी पद्धतिमें, जो आज तक भरत शार्ङ्गदेवके षड्ग्रामको ही शुद्ध ग्राम मानती रही है, एक ही शुद्ध ऋषभको कोई शास्त्रकार त्रिश्रुतिक और कोई द्विश्रुतिक मानते हैं। यहाँतक कि कर्णाटकी शुद्ध ग्रामको गणितकी भाषामें व्यक्त करनेवाले आधुनिक विद्वानोंमें भी मतभेद मालूम होता है। पर र और ध में स्थान विकृति न होना इस बातको सिद्ध करता है कि ये स्वर दो-दो श्रुतिके हैं। र और ध की अचल प्रतिष्ठा शार्ङ्गदेवके ग्राम और आधुनिक कर्णाटकी ग्राम, दोनों हीमें पायी जाती है। इससे यह परिणाम निकलता है कि कर्णाटकी ग्राम शार्ङ्गदेवका अनुकरण करता है। भरतका ग्राम इन दोनोंसे ही भिन्न है (अनुच्छेद १०८)।

पर इन सात विकृत स्वरोंकी कल्पना करके भी शार्ङ्गदेवने अपने रागोंकी व्याख्या भरतकी प्रणालीमें मूर्च्छनाके द्वारा ही की है। यदि वे विकृत स्वरोंका उपयोग करते तो आज उनकी राग-पद्धति इतनी दुर्बोध न होती। आगेके शास्त्रकारोंने भी इसी मार्गका अवलम्बन किया है जिससे आधुनिक प्रचलित राग पद्धति अपने अतीतसे बिलकुल कटी हुई सी जान पड़ती है। क्योंकि इसका आधार परम्पराके सिवा कोई ऐसा ग्रन्थ नहीं जिसकी राग

पद्धतिको समझकर अतीत और वर्तमानकी तुलना की जा सके।

इन विकृत स्वरोंकी प्रकृतिसे और श्रुति-वीणामें रत्नाकरकी स्वर स्थापनासे यह सिद्ध है कि भरत शार्ङ्गदेवके स्वर भी ग्रामकी तरह ही अवरोही थे। अर्थात् षड्ज आदिकी श्रुतियाँ नीचेकी जाती थी—ऊपरकी नहीं, जैसा कि कुछ आधुनिक विद्वानोंने मान लिया है। दी हुई सारिणीमें तीव्रा, कुमुद्वती, मन्दा और छन्दोवती इन चार षड्जकी निर्धारित श्रुतियाम षड्ज स्वर छन्दोवतीपर स्थित है तीव्रापर नहीं।

६४ शार्ङ्गदेवके शुद्ध विकृत स्वरमय ग्रामका एक महत्त्वपूर्ण परिणाम यह हुआ कि भरतके दो ग्रामोंमें से मध्यम ग्रामके परिचायक त्रिश्रुतिक प को षड्ज ग्राममें ही विकृत स्वरके रूपमें ग्रहण कर लिया गया। यही मध्यम ग्राम प आगे चलकर भारतीय संगीतमें तीव्र म या प्रति म के रूपमें प्रकट हुआ। मध्यम ग्राम प के तीव्र म में रूपान्तरकी प्रगतिकी ओर रत्नाकरके टीकाकार कल्लिनाथने साफ तौरसे संकेत किया है। रागविवेकाध्यायमें उन्होंने बताया है कि इन्हीं रागोंमें दोनों ग्रामोंका भेद मिट गया और रामक्रिया जैसे क्रियाङ्गोंमें मध्यमने पञ्चमके दो श्रुतियोंपर अधिकार कर लिया[1]। इससे यह प्रतीत होता है कि मध्यम ग्रामका पञ्चम ही आगे चलकर दो श्रुति उतरा हुआ तीव्र मध्यम होकर एक स्वतन्त्र विकृत स्वर बन गया है। भारतीय संगीतके विकासके इतिहासमें यह एक महत्त्वकी घटना है।

६५ यद्यपि शार्ङ्गदेवने श्रुति, स्वर, ग्राम, जाति आदिके वर्णनमें भरतका ही अनुकरण किया है, फिर भी इनकी पद्धतिमें प्रगति और विकासके लक्षणोंका अभाव नहीं है। मूर्च्छनाओंकी मध्य सप्तकमें स्थापना, विकृत स्वरोंकी कल्पना, मध्यम ग्रामका लोप और प्रति मध्यमकी उत्पत्ति ये सारी बातें रत्नाकरकी मौलिकता प्रकट करती है। इसी विकास क्रममें

---

१ 'क्रियाङ्गरामक्रियायां मध्यमस्य पञ्चमश्रुतिद्वयाक्रमण '।

ग्राम-जातियाँ विलीन हो गया और राग-पद्धतिका प्रादुर्भाव हुआ जिसका वर्णन शार्ङ्गदेवने विस्तारके साथ किया है।

*रत्नाकरके रागोंका रूप आज अज्ञात है, पर इसका यह अर्थ नहीं कि* भारतीय संगीतपर रत्नाकरका कोई प्रभाव नहीं। रत्नाकरके राग चाहे दुर्बोध हों पर उसकी राग पद्धति आज भी प्रचलित है। शार्ङ्गदेवके बताये *हुए आलाप-आलप्ति, गमक, अलंकार, तान, कूटतान, वर्ण, धातु आदिके* नियम और प्रयोग आज भी उसी रूपमें प्रचलित हैं। रत्नाकरका निबद्ध गान आज भी ध्रुपद ( ध्रुवपद ) के रूपमें जीवित है। रत्नाकरकी गायकी *ही भारतीय संगीतकी गायकी है। इसलिए भारतीय संगीतके आचार्यों* और उस्तादोंको जितनी तृप्ति संगीत रत्नाकरसे मिलती है उतनी और किसी दूसरे ग्रन्थसे नहीं।

## [ घ ] श्रुति-स्वर विचार

६६ *भरत और शार्ङ्गदेवकी श्रुतियोंका मान क्या था और उन* श्रुतियोंसे बने हुए स्वर और ग्राम कैसे थे इसकी विवेचना बहुतेरे विद्वानोंने की है। इसीलिए यहाँ भी इस विषयपर कुछ विचार करना आवश्यक है। श्रुति विचारमें दो पक्ष प्रधान हैं, एक पक्ष असमानवादी है, दूसरा समानवादी। असमानवादी पक्षमें प्रायः सभी पाश्चात्य विद्वान हैं जो २२ श्रुतियोंको समान नहीं मानते। वे भरतके चतुःश्रुतिक त्रिश्रुतिक और द्विश्रुतिक स्वरोंको क्रमशः मेजर टोन ( गुरु स्वर ) माइनर टोन ( लघु स्वर ) और सेमी टोन ( अर्ध स्वर ) मानकर चलते हैं ( अनुच्छेद ४७ )। समानवादी पक्षमें प्रायः देशी विद्वान् हैं जो सभी श्रुतियोंको समान मानते हैं। वे २२ श्रुतियोंसे बने हुए स्वर प्रबन्धको, आधुनिक १२ समान अर्ध स्वरोंवाले स्वर प्रबन्धसे अपेक्षाकृत अधिक संख्या पाकर सन्तुष्ट होते हैं। पर यह तो मानना ही पड़ता है कि भरत शार्ङ्गदेवका श्रुति-स्वरविचार कानोंके सूक्ष्म अनुभव और विश्लेषणपर निर्भर था, कुछ गणितकी जटिल क्रियाओं पर नहीं।

उन्होंने कहीं भी श्रुति-स्वरोंके नाप-तौलका तरीका नहीं बताया है जिससे उनके स्वरों और ग्रामोंका ठीक-ठीक पता चल सके। इसलिए श्रुतियोंके प्रसंगमें मतभेद होना स्वाभाविक है। पर आधुनिक गणितके साधनसे यह गुत्थी नहीं सुलझायी जा सकती।

९७ यह बताया जा चुका है कि प्राचीन शास्त्रकारोंने स्वरोंका स्थान पशु-पक्षियोंकी ध्वनिसे निर्धारित किया है ( अनुच्छेद ८१ )। रत्नाकरमें भी यह प्रसंग पाया जाता है ( परिशिष्ट २ ग ७ )। पर आधुनिक पण्डित स्वर निर्धारणके इस संकेतसे सर्वथा उदासीन रहे हैं। इसका कारण यह है कि आधुनिक परिपाटीमें ग्राममें प्रत्येक स्वरकी तारता एक ही स्वरितकी अपेक्षा निश्चित होती है। इसलिए किसी जीवकी ध्वनिको गान्धार और किसीकी ध्वनिको मध्यम तभी माना जा सकता है जब इन दोनोंका माप किसी एक ही स्वरितसे हो। ऐसे सर्वनिष्ठ स्वरितकी सम्भावना नहीं होनेसे स्वर निर्धारणकी यह प्राचीन प्रणाली उन्हें असंगत जान पड़ती है। पर प्राचीनोंके स्वर, कम-से-कम शार्ङ्गदेवके समय तक दो ध्वनियोंके अन्तराल माने जाते थे। स्वरके साथ एक सर्वनिष्ठ स्वरितकी धारणा नहीं थी। गान्धारका मतलब किसी विशेष तारताके स्वरसे न था बल्कि षड्ज और गान्धारके बीचके अन्तरालसे था, चाहे गान्धार और षड्जकी तारता कुछ भी हो। यह बताया जा चुका है ( अनुच्छेद ८२ ) कि पशु-पक्षियोंके शब्द एक ही ऊँचाई या तारताके नहीं होते, उनमें उतार चढ़ाव या अन्तराल होता है। अर्थात् इनकी आवाज नीचे सुरसे शुरू होकर बढ़ते-बढ़ते किसी खास ऊँचाईपर पहुँचकर रुकती है। और यह क्रिया हर जातिके पशु-पक्षियोंमें सदा एक-सी पायी जाती है। यह सारी बातें सामान्य अनुभव और वैज्ञानिक निरीक्षणसे सिद्ध हैं। दृष्टान्तके लिए पञ्चमका निरूपण ले लें। सभी शास्त्रकारोंने कोकिलकी ध्वनिको पञ्चम माना है। कोकिल जब बोलता है तो इसकी आवाज एक निम्नतम स्थानसे शुरू होती है और धीरे धीरे ऊपर उठकर एक उच्चतम स्थानपर पहुँचती है। कोकिलके

स्वरका यह विस्तार निश्चित मानना और स्वाभाविक होता है जो सभी कालियोंमें सदा एक सा पाया जाता है। प्राचीन शास्त्रकारोंका कथन है कि कालिकी ध्वनिका यह सारा विस्तार षडज-मध्यमके विस्तार या अन्तरालको बनाता है। इसी प्रकार अन्य जीवोंके स्वरोंकी भी व्याख्या की जा सकती है। यदि पशु-पक्षियोंकी ध्वनिके द्वारा स्वरोंका मान निर्धारित करनेमें शास्त्रकारोंका यही तात्पर्य हो तो प्राचीन स्वर-ग्रामके निर्णयका सूत्र मिल सकता है।

प्राचीन शास्त्रकारोंके इस निर्देशको जितना अनर्गल समझा जाता है सम्भवतः यह उतना नहीं है। यह वैज्ञानिक तथ्य है कि जो अन्तराल नादके आवर्त्तकोंपर निर्भर हैं व जब मनुष्यके गलेसे स्वाभाविक रूपसे निकलते हैं वैसे ही पशु-पक्षियोंके गलेसे भी। फिर मनुष्य मनुष्यके बीच तो परिस्थिति और अभ्यासवश बहुत विभिन्नता आ जाती है। पर एक जातिके जन्तुओंमें इन आवर्त्तक अन्तरालोंका प्रकृत स्वरोंका उच्चारण सदा एक सा पाया जाता है। डार्विनने हेल्महोल्ज़के सिद्धान्तके आधारपर बताया है कि "हमारे ग्रामके किन्हीं भी दो स्वरोंके बहुतेरे आवर्त्तक उपस्वर एक ही हैं। इसलिए यह बहुत ही स्पष्ट प्रतीत होता है कि यदि किसी जन्तुकी सदा एक ही गान गानेकी इच्छा हो तो वह इसकी पूर्तिका प्रयास उन्हीं स्वरोंका एकके-बाद एक उच्चारण करके करेगा, जिनके बहुतेरे उपस्वर एक ही हों। अथवा वह अपने गानके लिए उन्हीं स्वरोंको चुनता जो हमारे संगीत ग्रामके हैं।" इसलिए इसमें सन्देह नहीं कि पशु-पक्षियोंकी ध्वनि मनुष्यके लिए स्वर निर्धारणका प्रमाण मानी जा सकती है। पर बिना वैज्ञानिक अनुसन्धानके यह निश्चित रूपसे नहीं कहा जा सकता कि प्राचीन आचार्यों का क्या तात्पर्य था और यदि था तो उनका निरूपण कहाँतक ठीक था। इस विषयके निर्णयके लिए यह आवश्यक है कि जिन पशु-पक्षियोंका प्रसंग आया है उनकी ध्वनियोंका रेकॉर्ड लिया जाय और फिर वैज्ञानिक विधिसे उनका अन्तराल निकाला जाय।

६८ जसे भरतने प्रमाण श्रुतिका निर्देश किया है वसे ही शाङ्गदवने भी श्रुति वीणाके द्वारा श्रुति-स्वरका सिद्ध करनकी विधि बतायी ह। पर दानाकी प्रक्रियाम मौलिक अतर ह। भरतने पहल ग्रामक स्वराकी स्थापना का है और उसस प्रमाण श्रुनि निकाला ह। पर शाङ्गदवने पहले २२ श्रुतियाकी स्थापना की ह और फिर उनस स्वराका मान निकाला ह। भरत का निर्देश सक्षेपम या ह—दो एक सी वीणाआका पहले षडज ग्राममें बाधो। फिर इनम से एकके पञ्चमको एक प्रमाण श्रुति उतारकर इसे मध्यम ग्रामका बना दो। इस उतरे हुए पञ्चमको स्थिर रखकर अब इसे फिर षडज ग्राम बनाओ। इस प्रकार दूसरी वीणाका हर एक स्वर पहली वीणाके स्वराकी अपेक्षा एक एक श्रुति नीचे उतर जायेगा। फिर इसी तरह उतारनेसे दूसरी वीणाके गान्धार और निपाद पहलीके र और ध स मिल जायगे। तीसरे उतारम दूसरीक ऋषम और धवत पहलीक षडज और पञ्चमम और चौथे उतारमें दूसरीके षडज, मध्यम और पञ्चम पहलीके निपाद, गान्धार और मध्यममें मिल जायेंगे। (परिशिष्ट २ ख ४) इस प्रकार दोना ग्रामाकी २२ श्रुतिया जानी जा सकती है। मतलब यह कि भरतने २२ श्रुतियाकी सिद्धि 'स्वर वीणा' के द्वारा की ह। दूसरी ओर शाङ्ग देवने 'श्रुति वीणा'का प्रयोग किया ह। शायद उनका अभिप्राय भरतकी अस्पष्टताका दूर करना हा। उनकी भी दो वीणाएँ ह जिनमे से हर एकम २२ २२ तार ह। उनका निर्देश ह कि हर एक अगले तार की ध्वनि पिछल तारसे बहुत ही थाडी ऊँची हो, इतनी थोडी कि दोनाके बीच और काइ ध्वनि सुनायी न दे। (परिशिष्ट २ ग ८) यही शाङ्गदेवकी प्रमाण-श्रुति ह। इस प्रकार २२ तारकी ध्वनिया लगातार एक एक श्रुति चढती जायेंगी। अब चौथे तारपर षड्ज, सातवेंपर ऋषम, नवेंपर गान्धार, तेरहवेंपर मध्यम, सत्रहवेंपर पञ्चम, बीसवेंपर धवत और बाईसवें पर निपादकी स्थापना करनेसे षडज ग्राम तयार हो जाता ह। इसके बाद शाङ्गदवने अचल वीणाकी अपक्षा चलवीणाके स्वराको सारित करके भरत

की तरह ही २२ श्रुतियोंको सिद्ध किया है। पर यह क्रिया भरतका अनुकरण मात्र है। क्योंकि जब २२ श्रुतियाँ पहले ही निश्चित हो गयीं तो फिर उनकी सिद्धिका कोई भी प्रयोजन नहीं रहता।

इन दोनों आचार्योंकी विधियोंकी तुलनासे यह परिणाम निकलता है कि भरतकी पद्धतिमें श्रुतियोंका समान होना आवश्यक नहीं है। पर शार्ङ्गदेवने निश्चय ही श्रुतियोंको समान माना है। इसीलिए असमानवादीके आधार भरत हैं और समानवादीके शार्ङ्गदेव।

६६ अब इन दोनों पक्षोंके अनुसार श्रुतिस्वरका क्या मान निकलता है और प्राचीन ग्राममें कैसा रूप खड़ा होता है इसका विचार आवश्यक है। यदि शार्ङ्गदेवके संकेतपर श्रुतियोंका मान एक दूसरेके बराबर माना जाये, तो एक सप्तक अर्थात् स म का अन्तराल २२ बराबर भागमें बँट जाता है। भिन्न-पद्धतिमें स स अन्तराल दो होता है। इसलिए २२ श्रुतियोंको परस्पर गुणा करनेसे दो-के बराबर होना चाहिए अर्थात् यदि एक श्रुतिके मानको 'द' मान लिया जाये तो

( द × द × × २२वाँ द ) = २

या (द) २२ = २

या द = २२ √२ ( अनुच्छेद ४८ )

अर्थात् एक श्रुतिका अन्तराल दो-का बाईसवाँ मूलके बराबर हुआ। मूल निकालनेपर

द = १.०३२ = [illegible]

पर सेवटकी पद्धतिसे यह सारी गणना बड़ी सरल हो जाती है। इसलिए ऊपर भिन्नका संकेत करके अब आगे सेवटमें ही गणना की जायगी। अस्तु, स-स अन्तराल ३०१ सेवट होता है। इसलिए एक श्रुतिका अन्तराल,

द = ३०१/२२ = १३.७ सवट।

इस हिसाबसे

चतुश्रुतिक स्वर = १३ ७ × ४ = ५४ ८ सवट

त्रिश्रुतिक स्वर = १३ ७ × ३ = ४१ १ „

द्विश्रुतिक स्वर = १३ ७ × २ = २७ ४ „

आधुनिक स्वराके साथ तुलना करनपर पता चलता ह कि चतुश्रुतिक स्वर गुरु स्वर ( मेजर टान ) से लगभग चार सवट ऊँचा ह त्रिश्रुतिक स्वर लघु स्वर ( माइनर टोन ) स लगभग ५ सवट नीचा ह, और द्विश्रुतिक स्वर अध स्वर (सेमी टोन) क लगभग बराबर ह (अनुच्छेद ४९)। इस हिसाबस शाङ्गदेवका शुद्ध ग्राम ऐसा निकलता है—

स  रे  ग  म  प  ध  न  स

०  ४१ १  ६८५  १२३ ३  १७८ १  २११ २  २४६ ६  ३०१

इसमें म इष्ट मध्यमम लगभग २ सेवट नीचा और प इष्ट पञ्चमसे २ सवट ऊचा ह। ग और न भी आधुनिक कोमल ग और कोमल न से लगभग १० सेवट उतरे हुए ह। ये ग् ३२/२७ और न् १६/९ से भी लगभग ५ सेवट छोटे ह।

इस स्वर प्रबन्धमें, जो किसी भी ज्ञात स्वर प्रबन्धसे नहीं मिलता, विचारनेकी मुख्य बात यह ह कि इसका चतुश्रुतिक अन्तराल गुरु स्वरसे भी ३ ८ सेवट या लगभग एक कामा ऊचा ह। यह गुरु स्वर मध्यम और पञ्चमका अन्तराल ह, और ये दोना ही स्वर प्राकृतिक ह जो सभी देशा और सभी कालामें एक स ही पाये जाते ह। इसलिए यह मानना पड़ता ह कि शाङ्गदेवजस आचाय इसक मानमें त्रुटि नहीं कर सकते। जो हो, इसमें कोई सन्देह नहीं कि शाङ्गदेवकी श्रुतियाँ शुद्ध गणितकी दृष्टिसे बराबर नहीं ह और न उनका लक्ष्य सम साधुन ग्रामकी रचना ही था जो आधुनिक पाश्चात्य सगीतमें सहनिकी एक विशेष समस्या लेकर कल्पित हुआ ह।

१०० भरतक मागपर चलनस स्वराका मान पहले निश्चित करना हागा फिर श्रुतिका मान निकाल्ना हागा। इस सम्बन्धमें अनेक विद्वानान भरतक चतुश्रुतिक स्वरको गुरु स्वर, त्रिश्रुतिकको लघु स्वर और द्विश्रुतिकको अध स्वर मान लिया ह। ऐसा मान लेनेपर अनायास ही भरतका षडज ग्राम इस तरह तयार हो जाता ह—

| स | र | ग | म | प | ध | न | [illegible] |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | $\frac{१०}{९}$ | $\frac{३२}{२७}$ | $\frac{४}{३}$ | $\frac{३}{२}$ | $\frac{५}{३}$ | $\frac{१६}{९}$ | २ |

$\frac{१०}{९}$   $\frac{१६}{१५}$   $\frac{९}{८}$   $\frac{९}{८}$   $\frac{१०}{९}$   $\frac{१६}{१५}$   $\frac{९}{८}$

यह बताया जा चुका ह कि—

गुरु स्वर $\frac{९}{८}=५१$ सवट
लघु स्वर $\frac{१०}{९}=४६$ सवट
अध स्वर $\frac{१६}{१५}=२८$ सवट   ( अनुच्छेद ४९ )

भरतकी पहली सारणामें चलवीणाका प्रत्यक स्वर अचलवीणाके प्रत्यक स्वरस एक श्रुति उतरता ह। यह बताया गया ह कि पहली सारणा षडज ग्राम प और मध्यम ग्राम प क अन्तरके बराबर होती ह। इस ही प्रमाण श्रुति कहत [illegible]। इम साधाणा-स मध्यम ग्राम प ऋपमका सवादी हो जाता ह, इसलिए मध्यम ग्राम प का मान $\frac{१०}{९}\times\frac{४}{३}=\frac{४०}{२७}$ हुआ। इम प का षडज ग्राम प स अन्तर $\frac{३}{२}-\frac{४०}{२७}=\frac{८१}{८०}$ हुआ या ५ सेवट हुआ। यह गुरु-स्वर और लघु स्वरका अन्तर ह जिस एक कोमा कहत ह। अब चलवाणाक गान्धार और निपाद भी एक एक कोमा उतर गये। दूसरी सारणामें चल वीणाक दोना स्वर अचलवीणाक र और ध म मिल जाते ह। इमलिए यह दूसरा उतार २३ सवटका हुआ जिसे लीमा कहत ह। इसलिए दूसरी श्रुति एक लीमा $\frac{२५६}{२४३}$ के बराबर हुई। इन दोना उतारामें चल वीणाक र और ध एक अध स्वर या २८ सवट उतर गये। इमलिए ये स्वर अचल

कोमल स और प से १८ सवट ऊँचे रहे। तीसरी सारणामें र और ध, म और प म मिल जाते हैं। इसलिए तीसरी श्रुति एक लघु अर्ध स्वर २५/२४ या १८ सेवटके बराबर हुई। अब म, म और प के कुल ४६ सेवट उतरनेसे इनमें एक कामा या ५ सेवट रह गया। चौथी सारणामें ये तीनों स्वर न ग और म म मिल जाते हैं। अर्थात चौथी श्रुति एक कामाके बराबर हुई। संक्षेपमें—

चतुश्रुतिक स्वर = कामा + लीमा + लघु अर्ध स्वर + कामा

= ८१/८० × २५६/२४३ × २५/२४ × ८१/८०

= ५ + २३ + १८ + ५

= ५१ सवट = ९/८

त्रिश्रुतिक = कामा + लीमा + लघु अर्ध स्वर

= ५ + २३ + १८ = ४६ सवट = १०/९

द्विश्रुतिक = कामा + लीमा

= ५ + २३ = २८ सेवट = १६/१५

सभी श्रुतियोंको यदि क्रमसे सजा दिया जाये तो नीचे दिया हुआ चित्र तैयार होता है—

| स | | | र | | | ग ↓ | | म | | | | प | | | ध | | न | | ↓ | | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ल | ली | को | ली | को | को | ल | ली | को | को | ल | ली | को | ल | ली | को | ल | को | को | ल | ली | को |

जहाँ—

को—>कोमा ५ सेवट ( ८१/८० )

ल—>लघु अर्ध स्वर १८ सेवट (२५/२४)

ली—>लीमा २३ सेवट ( २५६/२४३ )

इस चित्रके अनुसार अन्तर ग और काकली न वाणचिह्नित स्थानपर होंगे जिनका अन्तराल म और म स एक अर्ध स्वर ( १३५/१२८ ) होगा। अर्थात् इनका मान क्रमशः ५/४ और १५/८ होगा।

१०१ श्रुतियोंका यह मान निर्णय भरतके सारणा निर्देशपर हुआ है। पर बहुतेरे विद्वानोंने स्वतन्त्र रूपसे २२ श्रुतियोंका निरूपण किया है। इस निरूपणमें किन्होंने चक्रिक प्रक्रियाका उपयोग किया है, किन्होंने सक्रमिक प्रक्रियाका ( अनुच्छेद ६५,६६ )। दोनों ही प्रक्रियाओंमें अनेक प्रकारके श्रुति प्रबन्ध बन सकते हैं। और इसका कोई भी उचित कारण नहीं दीखता कि एक श्रुति प्रबन्धको दूसरेसे श्रेष्ठ या अधिक उपयुक्त क्यों समझा जाये। चक्रिक प्रक्रियामें यदि मध्यमसे आरम्भ करके पञ्चम ( $\frac{३}{२}$ ) की कड़ीसे आरोहण करते जायँ और बाइसवीं कड़ीपर रुक जायँ तो एक विशेष प्रकारका श्रुति प्रबन्ध निकलेगा। पर यदि पञ्चमके प्रमाणसे ही अवरोहण करें तो दूसरा ही श्रुति प्रबन्ध प्राप्त होगा। और यदि दोनोंका मिश्रण करें तो अनेक प्रकारके श्रुति प्रबन्ध सिद्ध किये जा सकते हैं। ऐसे ही सक्रमिक प्रक्रियाके द्वारा भी अनेक प्रकारके श्रुति-समुदाय तैयार किये जा सकते हैं। नीचे उदाहरण रूपमें मध्यमसे आरोही-चक्रके द्वारा प्राप्त श्रुति स्थानोंको सारिणीमें दिया गया है। साथ-ही साथ तुलनाके लिए, सक्रमिक प्रक्रियासे प्राप्त स्थानोंको भी दिया गया है जिसका निरूपण क्लेमेंट्स आदि विद्वानोंने और जिसका अनुमोदन श्रीनिवास आयंगार, सुब्रह्मण्य अय्यर आदि भारतीय संगीत पण्डितोंने किया है।

ऊपरकी सारिणीमें दिये हुए सक्रमिक स्वरोंका निरूपण स्ट्रङ्गवेजने पञ्चम-संवाद (आरोही और अवरोही) और गान्धार संवाद ($\frac{५}{४}$) के प्रयोगसे किया है। क्लेमेण्टके संशोधनमें $\frac{२५६}{१३५}$ और $\frac{१६}{१५}$ गान्धार-संवादी और $\frac{६४}{६३}$ और $\frac{३६}{३५}$ साप्तिक संवादी अर्थात् ध्वनिके सातवें आवर्त्तकसे निकले हुए स्वर हैं। इन स्वरोंका निरूपण उन्होंने पूना निवासी देवलके प्रयोगोंके आधारपर किया है। श्रीनिवास आयंगारके कथनानुसार क्लेमेण्ट्सने $\frac{३२०}{३१३}$ (१२० स) और $\frac{११}{६८}$ ( २९६ ) और मान हैं अर्थात् २४ श्रुतियाँ मानी हैं।

इस सारिणीको देखनेसे यह मुख्य बात निकलती है कि चाहे चक्रिक स्वरोंको लें या सक्रमिक स्वरोंको तीन ही प्रकारके अन्तराल उपयोगमें आये

# सारिणी १४

**चक्रिक प्रक्रिया**

| स्वर | स्थान (सेवट) | अंतराल |
|---|---|---|
| स | ० | |
| | | ५ |
| न' | ५ | |
| | | २३ |
| स' | २८ | |
| | | ५ |
| न" | ३३ | |
| | | १८ |
| र | ५१ | |
| | | ५ |
| स" | ५६ | |
| | | २३ |
| र' | ७९ | |
| | | २३ |
| ग | १०२ | |
| | | ५ |
| र" | १०७ | |
| | | १८ |
| म | १२५ | |
| | | ५ |
| ग' | १३० | |
| | | २३ |
| म' | १५३ | |
| | | ५ |
| ग" | १५८ | |
| | | १८ |
| प | १७६ | |
| | | ५ |
| म" | १८१ | |
| | | २३ |
| प' | २०४ | |
| | | ५ |
| म"' | २०९ | |
| | | १८ |
| ध | २२७ | |
| | | ५ |
| प | २३२ | |
| | | २३ |
| ध' | २५५ | |
| | | २३ |
| न | २७८ | |
| | | ५ |
| ध' | २८३ | |
| | | १८ |
| स | ३०१ | |

**सक्रमिक प्रक्रिया**

| | भिन्न | सेवट | विकल्प: स्टडवेज | विकल्प: क्लेमेण्ट |
|---|---|---|---|---|
| स | १ | ० | ९/८ ५ से | ३२/३१ २१ सॅ |
| | २५६/२४३ | २३ | | |
| | [illegible] | २८ | | |
| | [illegible] | ४६ | | |
| र | [illegible] | ५१ | | |
| | ३२/२७ | ७४ | | |
| | [illegible] | ७९ | | |
| | [illegible] | ९७ | | |
| ग | ८१/६४ | १०२ | | |
| | [illegible] | १२५ | | |
| म | [illegible] | १३० | | ६४/४५ १५० |
| | [illegible] | १४८ | | |
| | [illegible] | १५३ | → ४०/२७ १७१ | |
| | [illegible] | १७६ | | |
| प | [illegible] | १९९ | | ८/५ १९७ |
| | [illegible] | २०४ | | |
| | १२८/८१ | २२२ | | |
| ध | २७/१६ | २२७ | | |
| | [illegible] | २५० | | |
| | [illegible] | २५५ | | |
| | १६/९ | २७३ | | २५६/१३५ २७८ |
| न | २४३/१२८ | २७८ | | |
| म | २ | ३०१ | | |

है—एक कामा ( ५ सें ), दूसरा लघु अर्ध स्वर ( १८ से ) और तीसरी लीमा ( २३ सें ) । यह ध्यान देनेकी बात है कि भरतके तात्पर्यानुसार *निकले हुए श्रुति प्रबन्धमें भी ये ही तीनों अन्तराल पाये जाते हैं। (अनुच्छेद* १०० ) इससे यह स्पष्ट है कि समश्रुति प्रबन्धको छोड़कर २२ श्रुतियोंकी अन्य सारी पद्धतियाँ मूलतः समान हैं इसमें अन्तर केवल श्रुतियोंके क्रम में है ।

१०२ इन श्रुति निर्णयोंमें चाहे तो यह मान लिया गया है कि भरतका स्वर ग्राम आधुनिक प्रकृत ग्राम ही है जिसके अन्तराल ⁹⁄₈, ¹⁰⁄₉ और ¹⁶⁄₁₅ हैं या यह कि भरत ग्राम चक्रिक प्रक्रियासे बना है पर २२ श्रुतियोंकी निष्पत्तिके लिए चक्रका बाईसवीं कड़ीपर ही खण्डित हो जाना आवश्यक है पर ऐसा माननेका कोई कारण नहीं बताया गया है ।

इसलिए यह आवश्यक है कि बिना किसी उत्प्रेक्षाके भरतके निर्देशों पर विचार किया जाये और यह देखा जाय कि ठीक ठीक उन निर्देशोंपर चलकर हम कहाँतक आगे बढ़ सकते हैं ।

पहले यह विचार करना है कि प्राचीन शास्त्रोंमें २२ श्रुतियाँ क्यों मानी गयी । या तो यदि षड्ज ग्रामकी सातों मूर्च्छनाओंको, बिना श्रुतिमानका विचार किये हुए केवल यह मानकर कि तीन प्रकारके स्वर एक-दूसरेसे बड़े हैं स और स के बीच स्थापित कर दिया जाय तो यह देख पड़ेगा कि स–स के बीचमें २० स्थान घिर जाते हैं । इसके अतिरिक्त स से लगा हुआ आरोही अन्तराल और स स लगा हुआ अवरोही अन्तराल बीचके अन्तरालोंसे बहुत बड़ा रह जाता है । यदि इन अन्तरालोंको दो दो हिस्सोंमें बाँट दिया जाये तो स स के बीच अनायास २२ अन्तराल या श्रुतियाँ मिल जाती हैं । पर यह नहीं माना जा सकता कि भरतकी धारणा सभी मूर्च्छनाओंको एक स्थानमें रखनेकी थी ( अनुच्छेद ८७ ) ।

भरतने तीन प्रकारके स्वर माने हैं जिनका अन्तराल एक दूसरेसे बड़ा है—एक सबसे छोटा, दूसरा इससे बड़ा और तीसरा सबसे बड़ा । यह उनकी

बतायी हुई बशमें तीना प्रकारके स्वर निकालनकी विधिसे विदित हाता ह। (परिशिष्ट २ ख ५)। ये तीना स्वर सगीतोपयोगी ह। इनमें से सबसे छोटे स्वरस भी छोटा स्वर गल्म या यन्त्रसे स्पष्ट निकाला जा सकता ह पर स्वतन्त्र रूपमें ऐस स्वरका सगीतमें उपयोग नही हाता। इस अनुपयुक्त, फिर भी सुसाध्य, अणु स्वरक मानका यदि एक श्रुति मान लें ता, अनायास ही सगीतापयागी लघुतम स्वरका दा श्रुति इमसे बडे स्वरको तीन श्रुति और सबस बड स्वरका चार श्रुति मानना पडेगा। इसमें श्रुतिके किसी निश्चित मानकी स्वीकृति नही ह। इस प्रकार जब स्वराको द्विश्रुतिक त्रिश्रुतिक और चतु श्रुतिक बनाएँ निर्धारित हो जाती है ता एक सप्तकमें २२ श्रुतिया का अस्तित्व सामान्य गणनासे ही सिद्ध हा जाता ह।

अब भरतक स्वराका विचार करना ह। भरतने मध्यम सवाद और पञ्चम सवादका बडी प्रधानता दी है। सवादक अथमें काट सशय नहीं उठता। कल्लिनाथने जा रत्नाकरकी टीकाम सवादका अथ लगाया ह नि सन्देह वही भरतको भी मान्य था।[1] अर्थात दो स्वराक साथ साथ उच्चारणकी इष्टताको ही सवाद कहते है। इसलिए यह सिद्ध है कि भरतका मध्यम और पञ्चम प्रकृत ह जिसका मान क्रमश ४/३ और ३/२ ह। म और प के अन्तरालको चतु श्रुतिक माना गया ह जिसका मान ९/८ निश्चित है। मप्तकम इन दोना स्वराकी स्थापना इस प्रकार होगी—




यह बताया गया ह कि साधार और मध्यमक बीचका अन्तराल चार

[1] मध्यमस्याविलोपित्व चाधस्तनाना सरिगाणामुपरितनाना पध नीना च द्वयाद्वयोरकत्र सन्त्या वदन सवादिन इति।

श्रुतियाँ और उसी प्रकार निषाद और षड्जके बीचका अंतराल भी चार श्रुतियाँ है। इसलिए इन दो स्वरोंका स्थान भी निश्चित हो जाता है। अर्थात ग का मान $\frac{४}{३} \times \frac{८}{९} = \frac{३२}{२७}$ और न का मान $२ \times \frac{८}{९} = \frac{१६}{९}$ है। अब इन दो स्वरोंका भी समावेश होनेपर सप्तकमें चार स्वर इस प्रकार बैठेंगे—




इन चार स्वरोंके स्थानोंमें कोई भी संशय नहीं हो सकता। र और ध का अंतर ग और न से दो-दो श्रुतियोंका है। इनकी स्थापना एक महत्त्वपूर्ण सबूतके आधारपर की जा सकती है। भरतने दो श्रुति अन्तर वाले र ग और ध न स्वरोंको परस्पर विवादी बताया है। यदि यह विवाद भी संवादकी ही भाँति व्यापक अनुभवपर निर्भर है तो अवश्य ही इसका आधार प्राकृतिक है। प्राकृतिक अनुभव, निरीक्षण और प्रयोगके द्वारा हेल्महोल्जने यह सिद्ध कर दिया है कि दो स्वरोंमें सबसे अधिक विवाद तभी होता है जब इनका पारस्परिक अंतर अर्ध स्वर या $\frac{१६}{१५}$ होता है (अनुच्छेद ५६)। यदि भरतका विवाद भी अनुभवसिद्ध अतएव प्राकृतिक है तो निस्सन्देह र–ग और ध–न का अंतर $\frac{१६}{१५}$ है। इस प्रकार र का मान $\frac{३२}{२७} \times \frac{१५}{१६} = \frac{१०}{९}$ और ध का मान $\frac{१६}{९} \times \frac{१५}{१६} = \frac{५}{३}$ सिद्ध होता है।

अब भरतका सम्पूर्ण ग्राम प्रस्तुत होता है—



यह ग्राम में स्थान बिल्कुल वैसा ही है जैसा अनुच्छेद १०० में दिया गया है। यदि 'संवाद' और 'विवाद' के प्राकृतिक आधारको मान लिया जाये तो भरत ग्रामका यह संस्थान निर्विवाद सिद्ध हो जाता है।

अन्तमें इस ग्रामके व्यावहारिक रूपपर भी थोड़ा विचार करना आवश्यक है। इस ग्रामका ऋषभ प्रचलित ग्रामोंके ऋषभसे एक कोमा उतरा हुआ है। पर भरतका ग्राम अवरोही था। और यह अनुभवसिद्ध है कि स्थिर स्वरोंको छोड़ शेष स्वरोंकी प्रवृत्ति अवरोहणमें आपसे आप नीचे उतरनेकी और आरोहणमें ऊपर चढ़नेकी होती है। इसलिए यदि भरत ग्रामका आधुनिक प्रथाके अनुसार आरोही क्रममें उपयोग किया जाये तो यह ग्राम आपसे आप काफी ठाठमें या मध्ययुगीय शुद्ध ग्राममें (अनुच्छेद ११३) बदल जाता है। इस विषयपर आगे भी प्रकाश डाला जायेगा।

१०२ यहां एक बातपर और विचार करना उचित है। कुछ पाश्चात्य पण्डितोंका मत है कि प्रकृत अर्ध स्वर ( १६/१५ ) की धारणा तभी होती है जब प्रकृत गान्धार ( ५/४ ) का प्रयोग होने लगता है। और तभी लघु स्वर ( १०/९ ) का भी प्रादुर्भाव होता है। पाश्चात्य देशोंमें प्रकृत ग्रामका उपयोग, विद्वानोंके प्रभावसे और पहले पहल ज़ार्लिनो ( १५४०-१५९४ ) के विधानपर होने लगा है। इससे यह अनुमान लगाया जा सकता है कि भरत ग्राममें लघु स्वरका अस्तित्व कष्ट कल्पना मात्र है। पर भारतीय संगीतमें लघु स्वर ( १०/९ ) और अर्ध स्वर ( १६/१५ ) परम्परासिद्ध हैं। आधुनिक विज्ञान तथा पाश्चात्य पद्धतिसे पूरी तरह अनभिज्ञ अहोबलने जो तारकी लम्बाईसे स्वरोंको निर्धारित किया है उनमें ये दोनों अन्तराल निश्चित रूपमें मौजूद हैं, यद्यपि प्रकृत गान्धार ( ५/४ ) की उन्होंने चर्चा नहीं की है। पूर्वाङ्गमें उनके स्वरोंका स्थान अन्तरालके साथ, इस प्रकार है—

| स | रे | ग | म |
|---|---|---|---|
| १ | ९/८ | ५/४ | ४/३ |

अन्तराल: ९/८, १६/१५, १०/९

( अनुच्छेद ११३ )

इसमें दोनों ही प्रकृत अंतराल मौजूद हैं, सिर्फ उनके क्रममें भेद है। बात यह है कि लघु स्वर ( $\frac{१६}{१५}$ ) की उत्पत्तिके लिए प्रकृत गांधार ( $\frac{५}{४}$ ) उतना ही उपयोगी है जितना कोमल गांधार ( $\frac{६}{५}$ )।

जब भारतीय परम्परामें इन स्वरोंका अस्तित्व पाया जाता है तो भरत ग्राममें इनका होना असम्भव नहीं है। फिर भरत ग्राममें यदि लघु स्वरका अस्तित्व न होता तो वे भी ग्रामको २४ श्रुतियोंमें बाँटते जैसा कि प्राचीन यूनानी पद्धतिमें किया गया है। इस पद्धतिमें ग्रामको २४ डायसिसमें बाँटा गया है जैसे—

४ ४ २ ४ ४ ४ २

भरतका २२ श्रुतियोंका निरूपण ही इस बातको सिद्ध करता है कि उनके ग्राममें लघु स्वरका अस्तित्व है।



# २५ मध्यकालीन स्वर-ग्राम

१०४ भारतीय संगीत-कलाके विकासमें जिस परिवर्तनका उपक्रम मतङ्ग शार्ङ्गदेवके कालमें दीख पड़ता है वह मध्यकाल ( १६वीं सदी ) में पूरी तरह चरितार्थ हो गया। इसके अतिरिक्त इस कालमें स्वर, ग्राम आदि निरूपणकी नयी विधियोंका आविष्कार हुआ जिससे इस युगकी धारणाएँ और आधारभूत सिद्धान्त आज सामान्यतः सुबोध जान पड़ते हैं। भारतीय संगीतमें इस नये युगके प्रतिनिधि, दक्षिणमें रामामात्य और उत्तरमें अहोबल माने जाते हैं।

इस युगमें मध्यम-ग्रामका निश्चित रूपसे लोप हो गया और केवल षड्ज ग्राम ही संगीतका आधार रहा। शार्ङ्गदेवकी परिभाषामें स्वरके साथ जो अन्तरालकी धारणा थी वह अब बदलकर स्वरित द्वारा निर्धारित स्थान या तारताकी धारणा प्रबल हो गयी। अर्थात् षड्जका आधार स्वर या स्वरित माना जाने लगा। षड्ज और पञ्चम सदाके लिए नियत स्वर निर्दिष्ट हुए जिनमें किसी प्रकारकी विकृति नहीं हो सकती। मध्यम ग्रामके अवशेष तीव्र मध्यम या प्रतिमध्यमको भारतीय संगीतमें स्वतन्त्र स्वरके रूपमें ग्रहण हुआ। मूर्च्छनाओंका चाहे तो लोप हो गया या नये अर्थमें इसका प्रयोग होने लगा। रागोंके वर्गीकरणके लिए विकृत स्वरोंके उपयोगसे मेलोंका निरूपण हुआ। पर सबसे महत्त्वपूर्ण परिवर्तन यह हुआ कि स्वर-ग्रामका भरत शार्ङ्गदेव द्वारा निर्दिष्ट अवरोही क्रमका लोप होकर आरोही-क्रमकी प्रतिष्ठा हुई।

## [क] दाक्षिणात्य पद्धति

१०५ मध्यकालीन स्वर ग्रामकी विवेचनामें पहले रामामात्यकी दाक्षिणात्य पद्धतिका संक्षिप्त विवरण आवश्यक है। रामामात्यने शार्ङ्गदेव

सकता है जिसे प्राकृतिक या वैज्ञानिक ग्राम कहते हैं, जैसे—



पर तमूरके बिलावलमें र–प संवाद नहीं रहता और इसलिए पूर्वांग और उत्तरांगका यमकत्व नष्ट हो जाता है। यह भारतीय परम्पराके प्रतिकूल है। यमकत्व बनाये रखनेके लिए र को थोड़ा उतारा जा सकता है। जैसे—



इस प्रबन्धमें र–प संवाद और ग्रामका यमकत्व स्थापित हो जाता है। पर र $\frac{10}{9}$ को तमूरका पञ्चम प्रस्फुटित न होने देगा। पञ्चमके साथ तो र $\frac{9}{8}$ ही आ सकता है। इसलिए धैवतको ही चढ़ाना आवश्यक है यद्यपि अनिष्ट होनेपर भी र के संवादमें इसमें इष्टता आ जाती है। इस प्रकार नीचे दिया हुआ ग्राम ही शुद्ध बिलावल ग्राम माना जा सकता है—



इसका यह अर्थ नहीं कि और तीन रूपोंके वैकल्पिक स्वर मान्य नहीं हैं। हिन्दुस्तानी रागोंमें भिन्न भिन्न संवाद और संगतिकी आवश्यकताके अनुसार र $\frac{10}{9}$ ग $\frac{81}{64}$ और ध $\frac{5}{3}$ का व्यापक रूपसे प्रयोग होता है।

१२२ यदि तमूरेके ही आधारपर चलें तो हिन्दुस्तानी-ग्रामके पाँच विकृत स्वर भी निश्चित हो जाते हैं। कोमल गान्धार ( ग् ६/५ ) इष्ट स्वरोंमें है जिसका अस्तित्व तमूरेकी सहतिमें निर्विवाद है। इसका स से सीधा संवाद है। कोमल गान्धार ( ग् ) का संवादी न ९/५ का भी मानना आवश्यक है। ग् का मध्यम संवादी कोमल धैवत ( ध ८/५ ) है। इस ध् का पूर्वाङ्ग संवादी कोमल ऋषभ ( र् १६/१५ ) है। कोमल ऋषभका मध्यम संवादी तीव्र मध्यम ( म' ) होता है जिसका मान ६४/४५ है। इस प्रकार विकृत स्वरोंका मान क्रमशः

| (स) | र् | ग् | म' | ध् | न् |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | १६/१५ | ६/५ | ६४/४५ | ८/५ | ९/५ |

होता है। ये पाँचों स्वर स र म प और ध (२५/२४) को एक-एक अर्ध स्वर (१६/१५) घटाकर भी निकाले जा सकते हैं। पूर्व स्वरोंको घटानेके बदले यदि उत्तर स्वरोंको एक-एक अर्ध स्वर उतारा जाये तो दूसरे प्रकारके विकृत स्वर निकलेंगे। जैसे, प —१६/१५→ म' ४५/३२। हिन्दुस्तानी पद्धतिमें इस म' ( ४५/३२ ) का भी प्रयोग होता है क्योंकि न ( १५/८ ) इसका मध्यम संवादी है। जहाँ र स संवादकी आकांक्षा रहती है वहाँ म' ६४/४५ का व्यवहार होता है और न ( १५/८ ) के साथ म' ४५/३२ का।

शुद्ध और विकृत मिलाकर १२ स्वर सारिणी ५ में दिये गये हैं। वहाँ म का मान ४५/३२ है। इसकी जगह म' ६४/४५ भी रखा जा सकता है। यह बताया जा चुका है कि १२ स्वरोंका ग्राम परम्पराप्राप्त और सार्वभौम है। हिन्दुस्तानी संगीतको आधार मिला भी ये ही बारह स्वर हैं।

हिन्दुस्तानी संगीतमें अब 'शुद्ध' और 'विकृत' विशेषणोंका व्यवहार होने लगा है, जहाँ 'विकृत' के दो भेद माने जाते हैं—एक कोमल और दूसरा तीव्र। पर प्रचारमें अब भी नीचे स्वरोंको कोमल और ऊँचेको 'तीव्र' या 'कड़ी' कहते हैं। तारताकी दृष्टिसे यह संज्ञा अधिक उपयुक्त है।

**१२३** आधुनिक हिंदुस्तानी संगीतक पण्डित भातखण्डेने अभिनव रागमञ्जरीमें अहोबल-श्रीनिवासकी शैलीमें हिंदुस्तानी संगीतके बारह स्वरों का स्थान निरूपण किया है। मञ्जरीके आधारपर स्वरोंकी गणना नीचेकी सारिणीमें दी जाती है ( परिशिष्ट २ ट ) —

## सारिणी १६

| स्वर | तारकी लम्बाई ( इं० ) | अन्तराल | |
|---|---|---|---|
| | | भिन्नाव | सेवट |
| स | ३६ | १ | ० |
| र | ३४ | १८/१७ | २४ ८ |
| र | ३२ | ९/८ | ५१ १ |
| ग | ३० | ६/५ | ७९ १ |
| ग | २८ ४/५ | ५/४ | ९६ ९ |
| म | २७ | ४/३ | १२५ |
| म′ | २५ १/२ | २४/१७ | १४९ ८ |
| प | २४ | ३/२ | १७६ १ |
| ध | २२ २/३ | २७/१७ | २०१ ० |
| ध | २१ १/३ | २७/१६ | २२७ २ |
| न | २० | ९/५ | २५५ २ |
| न | १९ १/८ | ३२/१७ | २७५ ० |
| स | १८ | २ | ३०१ ० |

इस सारिणीमें र, ग म प और न तो अहोबलके स्वर हैं, जो सर्वमान्य हैं। पर र, ग, म′ ध और न नये हैं। सारिणी ५ के साथ तुलना करनेपर जान पड़ता है कि यहां ग और न लगभग २ सेवट

चढ़ हुए है। पर हिंदुस्तानी संगीत-पद्धति ( मराठी ) में भातखण्डेने सच्चे गांधार ($\frac{५}{४}$) और सच्चे निषाद ($\frac{१५}{८}$) को मान लिया है। र म′ और ध् को इन्होंने द्विश्रुतिक माना ह इसीलिए इन्हें चतुःश्रुतिक र, प और ध के आधेपर बैठाया ह। स्वरको दो लगभग बराबर भागोंमें बाटनेकी यह प्रक्रिया ईरानी संगीत-पद्धतिमें भी प्रचलित थी। जिस अंतरालको दो सम भागोंमें बाटना हो उसके अंश और हर, दोनोंको दोसे गुणा करना चाहिए। फिर इन द्विगुणित अंश और हरको जोड़कर दो से भाग देना चाहिए। भाग देनेपर जो अंक निकले उसे अंशके नीचे रखनेपर मूल अंतरालका पूर्वार्ध और हरके ऊपर रखनेपर उत्तरार्ध निकल आता ह। इन दो भागों को परस्पर गुणा करनेपर मूल अन्तराल आ जाता ह। जैसे, र के अंतराल $\frac{९}{८}$ को दो सम भागोंमें बाँटना हो तो इस रीतिसे बाटेंगे—

$$\frac{९}{८} = \frac{९}{८} \times \frac{२}{२} = \frac{१८}{१६} = \frac{१८}{१७} \times \frac{१७}{१६}$$

यहाँ $\frac{९}{८}$ दो लगभग समभागोंमें विभक्त हो गया जिनमें एक $\frac{१८}{१७}$ ह और दूसरा $\frac{१७}{१६}$। सेवटमें इनका मान क्रमशः २५ और २६ ह। दोनोंमें केवल १ सवर्टका अंतर ह। भातखण्डेने इसी प्रक्रियासे र, म′ और ध् का स्थान निर्णय किया है। पर गान्धारको $\frac{५}{४}$ मान लेनेपर ग–म अन्तराल ($\frac{१६}{१५}$) प्रधान हो जाता ह और यही द्विश्रुतिक कहा जा सकता है। इसलिए स्वरोंको इसी मात्रामें घटा बढ़ाकर विकृत करना उचित ह। इस प्रक्रियाको हिंदुस्तानी संगीत पद्धतिमें पण्डित भातखण्डेने भी माना ह। जो हो, यदि पण्डितजी अहोबलकी चाली छोड़कर तारको सरल अंशोंमें बाटनेकी विधि ग्रहण करते तो कहीं अच्छा होता।

## [ ग ] ठाट ( थाट )

१२४ यह बताया जा चुका ह कि उत्तरमें मध्यकालमें ही वर्गीकरणकी राग रागिनी पद्धति प्रचलित ह। पहले इसके कितने ही मत थे। अब हनुमत् मत ही प्रचारमें ह ( अनुच्छेद ११६ )। इस मतका वर्गीकरण दिया

जा चुका है (अनुच्छेद ११६)। छह पुरुष राग, तीस रागिनियाँ, ४८ पुत्र और ४८ पुत्रभार्याएँ मिलाकर कुल १३२ प्रचलित राग इस पद्धतिमें माने गये हैं। महम्मद रज़ाने सभी प्राचीन मतोंका खण्डन करके नयी पद्धतिका निरूपण किया है। उन्होंने दीपकके अप्रचलित होनेसे इसकी जगह नट माना है एक-एक रागकी छह-छह रागिनियाँ मानी हैं। उनका विधान नीचे दिया जाता है—

[१] भैरव—(१) भैरवी (२) रामकली (३) गूजरी (४) खट (५) गान्धारी (६) आसावरी।

[२] मालकौंस(१) बागेश्वरी (२) तोड़ी (३) देशी (४) सूहा (५) सुघराई (६) मलतानी।

[३]हिण्डोल-(१) पूरिया (२) बसन्त (३) ललित (४) पञ्चम (५) धनाश्री (६) मारवा।

[४] श्री—(१) गौरी (२) पूर्वी (३) गौरा (४) त्रिवण (५) मालश्री (६) जैतश्री।

[५] मेघ—(१) मधुमाध (२) गौड़ (३) शुद्ध सारंग (४) बड़हंस (५) सामन्त (६) सोरठ।

[६] नट—(१) छायानट (२) हमीर (३) कल्याण (४) केदार (५) बिहागड़ा (६) यमन।

महम्मद रज़ाके इस वर्गीकरणके विषयमें भातखण्डे कहते हैं—'राग रागिनी विभागकी पद्धतिके लिए उन्होंने (महम्मद रज़ा) इस महत्वपूर्ण सिद्धान्तका स्पष्टरूपसे निरूपण किया है कि राग और उनकी रागिनियोंके बीच कुछ साम्य या सादृश्य होना चाहिए। उनके वर्गीकरणमें इस सिद्धान्तका अनुसरण पाया जाता है, इसे कोई अस्वीकार नहीं कर सकता।"

पर भातखण्डेको इस वर्गीकरणसे सन्तोष न हुआ इसलिए उन्होंने वेंकटमखीके ७२ मेलोंके आधारपर हिन्दुस्तानी संगीतको फिरसे नियम-बद्ध

किया। रागोंका वर्गीकरण अनेक प्रकारसे हो सकता है। इन वर्गीकरणोंमें परस्पर विरोध होना आवश्यक नहीं है। अपेक्षा सिर्फ इस बातकी है कि प्रत्येक वर्गीकरणका आधार एक सामान्य लक्षण हो। रागोंका समय, उनकी गति प्रकृति, उनका रस भाव, उनका स्वर विन्यास आदि इनमें-से प्रत्येक वर्गीकरणका आधार माना जा सकता है। भातखण्डेने इनमें-से स्वर विन्यासको ही ग्रहण किया।

'ठाट या थाट' शब्दका प्रयोग उत्तरमें 'मेल' के ही अर्थमें होता आया है। यह सितार या इसराज-जैसे बाजोंमें सुन्दरियोंके किसी विशेष क्रमका नाम है। इन बाजोंमें सुन्दरियां सरकायी जा सकती हैं। यदि सुन्दरियोंका प्रबन्ध ऐसा है कि उनपर बिलावल राग बजाया जा सकता है तो इस प्रबन्धको बिलावल 'ठाट' कहेंगे। अब यदि गान्धार और निषादको सरकाकर कोमल बना दें तो यह 'काफी' ठाट हो जायेगा। इसी तरह सुन्दरियोंको सरकाकर आसावरी, भैरवी आदिके ठाट तयार किये जाते हैं। वीणामें सुन्दरियां स्थायी रूपसे बैठी होती हैं। इसीलिए वीणाके स्वरको 'अचल ठाट' कहते हैं। 'ठाट' या 'थाट' का यह लौकिक प्रयोग है। अब बिलावलकी सुन्दरियोंपर जितने राग बजाये जा सकते हैं उन्हें बिलावल ठाटके राग कहेंगे। इस प्रकार 'ठाट' का व्यवहार मेलके अर्थमें होने लगा।

स्वर प्रबन्धके अर्थमें ठाटका प्रयोग होते हुए भी उत्तरमें राग रागिनी विभागका ही प्रचार रहा। पण्डित भातखण्डेने पहले-पहल राग रागिनी पद्धतिका निराकरण कर उसके स्थानमें 'दस ठाट' की पद्धतिका निरूपण किया है। वे कहते हैं कि "हम ७२ ठाटोंमें-से उन्हीं ठाटोंको चुन लें जो उत्तर भारतके प्रचलित रागोंके वर्गीकरणके लिए आवश्यक हैं और फिर पूरी पद्धति तयार करनेका प्रयत्न करें।" "मैं ७२ मेलोंमें-से केवल १० अधिक प्रचलित मेलोंको लूँगा और उन्हींमें प्रचलित रागोंको विभक्त करूंगा।" इस प्रकार पण्डित भातखण्डेने देखा कि उत्तरके सारे प्रचलित रागोंका दस ठाटों या मेलोंमें ही समावेश हो जाता है। ये ठाट, स्वर-

सस्थार-समेत दिये जा चुके हैं (अनुच्छेद ५३)। यहाँ प्रसंगवश उनका स्वर प्रबन्ध फिर दिया जाता है—

(१) बिलावल—स र ग म प ध न स।
(२) यमन— स र ग म' प ध न स।
(३) खमाज— स र ग म प ध न स।
(४) भैरवी— [redacted] र ग म प ध न स।
(५) भैरव— स र॒ ग म प ध न स।
(६) पूर्वी— स र ग म' प ध न स।
(७) मारवा— स र ग म' प ध न स।
(८) काफी— स र ग म प ध न स।
(९) आसावरी—स र ग म प ध न स।
(१०) टोडी— स र ग म' प ध न स।

दाक्षिणात्य मेलकर्ता पद्धतिमें इनके नाम क्रमशः ये हैं—(परिशिष्ट १ ख) (१) शंकराभरण (२) मेच कल्याण (३) हरिकाम्भोजी (४) टोडी (५) मायामालव गौडा (६) कामवर्धनी (७) गमनप्रिया (८) खरहर प्रिया (९) नटभैरवी (१०) शुभ पन्तुवराळी।

१२५ इसमें कोई सन्देह नहीं कि उत्तरके प्रचलित राग उपर्युक्त दस मेलोंमें ही समाविष्ट हो जाते हैं। पर महत्त्वपूर्ण प्रश्न यह है कि इन दस मेलोंका ही प्रचार उत्तरमें क्यों रहा? दक्षिणमें इन दस मेलोंके अतिरिक्त अनेक मेल प्रचलित हैं जो उत्तरमें ग्राह्य नहीं। दोनों पद्धतियोंमें इस विभेदका कोई मुख्य कारण होना चाहिए। पण्डित भातखण्डेने इसपर विचार नहीं किया है। इसीलिए यहाँपर इसकी विस्तृत विवेचना आवश्यक है। इससे हिन्दुस्तानी पद्धतिके तत्त्व और मौलिक सिद्धान्तका भी स्पष्टीकरण होगा। उत्तरीय और दाक्षिणात्य, दोनों ही पद्धतियोंमें पूरे सप्तकको १२ अर्ध स्वरोंमें बाँटा गया है। इन १२ स्वरोंसे मेलकी रचनाके लिए कुछ नियम उत्तर और दक्षिणमें समान

रूपसे माने जाते हैं। जैसे—(क) १२ स्वरोंमें से [illegible] स्वरोंको लेकर ही मेल या ठाटकी रचना होनी चाहिए (ख) इन ७ स्वरोंमें षड्ज, पञ्चम और शुद्ध मध्यम या तीव्र मध्यम अवश्य होना चाहिए। (ग) पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गके शेष चार-चार स्वरोंमें-से २ पूर्वाङ्गमें और २ उत्तराङ्गमें होने चाहिए।

इन्हीं ३ नियमोंपर वेंकटमखीके ७२ मेलोंकी रचना हुई है (परिशिष्ट १ ख)।

हिन्दुस्तानी पद्धतिके व्यवहारसे स्पष्ट है कि इसमें ऊपरके इन ३ नियमों के अतिरिक्त नीचेके ३ नियम और माने जाते हैं जो उत्तरीय पद्धतिका वैशिष्ट्य प्रकट करते हैं—

१—किसी स्वरके शुद्ध और विकृत भेदोंमें से किसी एकका ही प्रयोग हो सकता है।

२—पूर्वाङ्गके प्रत्येक स्वरका मध्यम या पञ्चम-संवादी स्वर उत्तराङ्ग में अवश्य होना चाहिए।

३—जिस ठाटमें तीव्र मध्यम हो उसमें शुद्ध निषादका होना आवश्यक है। साथ-ही साथ जहाँ म'-नि का युग्म हो वहाँ कोमल ऋषभ या शुद्ध गान्धार भी अवश्य हो।

हिंदुस्तानी पद्धतिके इन तीनों नियमोंके औचित्य और इनकी सभा निवताका विचार नीचे किया जाता है।

१२६ (१) १२ स्वरोंकी पाटीमें र र ग ग, ये ४ स्वर पूर्वाङ्गमें हैं जिनमें से नियम (ग) के अनुसार २ ही लिये जा सकते हैं। दाक्षिणात्य पद्धतिमें इन चारोंमें से कोई भी २ ग्राह्य हैं जैसे, 'र र', 'र ग', 'र ग' 'र ग, 'र ग' और 'ग ग। पर हिंदुस्तानी पद्धतिमें नियम (१) के अनुसार र और र में-से १ और ग और ग में-से १ का ही प्रयोग हो सकता है। र र और 'ग ग' प्रयोग वर्जित हैं। सिद्धान्तरूपमें दक्षिणमें भी यह नियम

माना जाता है। पर वहाँ यह नियम केवल नाममें लगता है, स्वरमें नहीं। जैसे, दक्षिणमें जब र और र दोनोंका प्रयोग होगा तो र को शुद्ध ऋषभ और र को शुद्ध गान्धार कहा जायेगा। पर 'र ग' के प्रयोगमें र को शुद्ध गान्धार न कहकर, चतुश्रुतिक ऋषभ कहेंगे और ग को साधारण गान्धार। इसी प्रकार जब 'ग ग' से मेल बनावेंगे तो ग को साधारण गान्धारके बदले षटश्रुतिक ऋषभ और ग को अन्तर गान्धार कहा जायगा। इसीलिए र और ग में से प्रत्येकको दो दो सनाएं हैं। वैसे ही ध और न के भी दो-दो नाम हैं। इन दो दो सनाओंके वैकल्पिक प्रयोगसे 'सरगम' के उच्चारणमें प्रत्येक मेलका पूर्वाङ्ग षडज, ऋषभ, गान्धार और मध्यमसे और उत्तराङ्ग पञ्चम, धवत, निषाद और तार षडजसे पूरा हो जाता है।

नीचे, उदाहरणस्वरूप, कुछ दाक्षिणात्य मेलोंके पूर्वाङ्ग हिन्दुस्तानी स्वर-संकेत और दाक्षिणात्य स्वर सज्ञाके साथ दिये जाते हैं—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | स | र | र | ग | ग | म |
| १–कनकाङ्गी— | स | र् | र | ⅄ | × | म |
| | पडज | शु ऋ | शु गा | × | × | मध्यम |
| २–नटभरवी— | स | × | र | ग् | × | म |
| | पडज | × | च श्रु ऋ | सा गा | × | मध्यम |
| ३–यागप्रिय— | स | × | × | ग | ग | म |
| | पडज | × | | प श्रु ऋ | अ गा | मध्यम |

यहाँ एक ही र के शुद्ध गान्धार और चतुश्रुतिक ऋषभ और एक ही ग् के साधारण गान्धार और षटश्रुतिक ऋषभ ये दो दो नाम दीख पडते हैं। इसी प्रकार उत्तराङ्गमें भी ध के शुद्ध निषाद और चतुश्रुतिक धवत और न् के कैशिकी निषाद और षटश्रुतिक धवत, ये दो दो नाम हैं।

कही चतुश्रुतिक ऋषभ और चतुश्रुतिक धवतको ही पञ्चश्रुतिक ऋषभ और पञ्चश्रुतिक धैवत कहा गया ह।

इन उदाहरणोंसे यह स्पष्ट ह कि पूर्वाङ्गमें ऋषभ और गान्धार नामक स्वरोंका होना आवश्यक ह, इस नियमका पालन करनेके लिए जिस र को कनकाङ्गीमें शुद्ध गान्धार कहा ह उसीको नटभरवीमें चतुश्रुतिक ऋषभ माना ह। वसे ही एक ही ग् नटभैरवीमें साधारण गान्धार और याग प्रियामें षटश्रुति ऋषभ ह।

हिन्दुस्तानी पद्धतिमें केवल नामका परिवर्तन नहीं किया गया ह। यहाँ इस नियमका सम्बन्ध अन्तरालसे है। अन्तरालके शब्दमें इस नियम को इस रूपमें रख सकते ह कि जिन दो स्वरोंके बीचका अन्तराल एक अर्ध स्वर अर्थात $\frac{१६}{१५}$ या २८ सेवटसे कम हो उनमें-से एक ही का प्रयाग मेलमें हो सकता है। सारिणी ५ देखनेसे पता चलता है कि र र अन्तराल २३ सेवटका और ग् ग १८ सेवर्टका ह। अर्थात—

| | ५१ | | | ४६ | |
|---|---|---|---|---|---|
| स | र् | र | र | ग् | ग |
| | २८ | २३ | | २८ | १८ |

इसलिए हिन्दुस्तानी मेलम स–र और र–ग् का, तथा प–ध–और ध–न का प्रयोग हो सकता ह। पर र–र, ग–ग, ध्–ध और न्–न वर्जित हैं। केवल नाम बदल देनेसे ही अन्तरालका मान नहीं बदल जाता। अर्ध स्वर या २८ सेवटसे छोटा अन्तराल सगीतोपयोगी नहीं है यह एक बडा ही व्यापक नियम है। हेल्महोज लिखते ह—"युरोपीय राष्ट्रोंन युनानी प्रथाका अनुकरण करके अर्ध स्वर $\frac{१६}{१५}$ को सीमा मान लिया ह। ग ($\frac{६}{५}$) [= ३१६ सण्ट] और ग ($\frac{५}{४}$) [= ३८६ सण्ट] तथा ध ($\frac{८}{५}$) [= ८१४ ] सण्ट और ध ($\frac{५}{३}$) [= ८८४ सेण्ट] का अन्तराल प्राकृतिक ग्राममें अपक्षाकृत छोटा ह क्योंकि यह $\frac{२५}{२४}$ [= ७० सेण्ट] ह, इसीलिए हम लोग एक ही ग्राममें

ग और ग तथा ध और ध का साथ साथ प्रयोग नहीं करते।''[१] हिंदुस्तानी संगीतमें जहाँ ग और ग तथा नृ और न का प्रयोग होता भी है वहाँ ग और न का आरोहीमें और ग और नृ का अवरोहीमें—एक साथ नहीं। इससे यह सिद्ध है कि हिन्दुस्तानी संगीतमें रृ र या ग ग के साथ साथ प्रयोगके वर्जित होनेका कारण केवल स र ग-म में उच्चारणकी सुविधा नहीं है। ऐसा होता तो यहाँ भी दक्षिणकी तरह र को गान्धार और गृ को ऋषभ नाम देकर काम चला लिया जाता। हिंदुस्तानी संगीतमें स्वर विधान और कलाकी दृष्टिसे इस नियमका पालन होता है।

१२७ (२) पूर्वाङ्गका पूरा संवाद उत्तराङ्गमें हो, इस नियमकी परम्परा भरतकी पद्धति है। भरतकी ओडव जातियोंमें, जहाँ दो स्वर वर्जित हुए हैं वहाँ एक स्वर पूर्वाङ्गका है तो दूसरा उसका पञ्चम संवादी उत्तराङ्गका है जैसे स प, र ध या ग न (अनुच्छेद ८८)। हिंदुस्तानी संगीतमें भी ओडवत्वमें भरतके नियमका यथासम्भव पालन होता है। हिंदुस्तानी पद्धतिमें भरतके नियमके क्षेत्रको थोड़ा कम दिया गया है। भरत दोनों अङ्गोंमें केवल पञ्चम संवाद मानते हैं। पर हिन्दुस्तानी पद्धतिमें पूर्वाङ्गके स्वरोंका व्यष्टिरूपसे उत्तराङ्गके स्वरोंके साथ पञ्चम और मध्यम दोनों प्रकारका संवाद हो सकता है। अर्थात् ग्राम या मेल में कोई भी ऐसा स्वर नहीं रह सकता जिसका मध्यम या पञ्चम संवादी कोई दूसरा स्वर मेलमें न हो।

पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गमें संवादसे ग्रामके दोनों अङ्गोंमें अनायास साम्य हो जाता है। अर्थात् उत्तराङ्गका स्वर प्रबन्ध ठीक वैसा ही होता है जैसा पूर्वाङ्गका। इस साम्यको यमकत्व कहेंगे। जहाँ पूर्वाङ्गके प्रत्येक स्वरका पञ्चम-संवादी स्वर उत्तराङ्गमें रहता है, वहाँ उत्तराङ्ग पूर्वाङ्गकी पुनरुक्ति मात्र होता है। ऐसा साम्य बहुत ही सरल होता है इसलिए इसे सरल

१ Helmholtz–Sensation of tones—pp 272

यमकत्व कहा जायेगा। यह सरल यमकत्व बिलावल, भरव, भैरवी और काफीमें पाया जाता है। जहां पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गमें मध्यम संवाद हो या मध्यम और पञ्चम-संवादका मिश्रण हो वहां भी यमकत्व होता है अवश्य, पर इतना सरल नहीं। इनके उदाहरण आगे दिये जायेंगे। यहां यह विचार करना है कि हिन्दुस्तानी पद्धतिमें पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गके संवादको या इन दोनों अङ्गोंके यमकत्वको क्यों महत्त्व दिया गया है।

यह पहले बताया जा चुका है कि ग्राम्य संगीतका आदिरूप एक ही चतुःसंधान तक सीमित था। बादको यह औडव हो गया। अन्तमें कहीं, षाडवमें दो स्वर और जोड़कर और कहीं निम्न चतुःसंघातमें वैसा ही एक उच्च चतुःसंघात जोड़कर संस्कारी संगीतका ग्राम तयार हुआ। इसलिए पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गमें समन्वय होना स्वाभाविक है। ग्राम्य संगीतसे संस्कारी संगीतका विकास होनेके कारण रागका रस भाव यथार्थमें एक ही चतुःसंघातमें प्रस्फुटित होता है। यदि पूर्वाङ्गकी और उत्तराङ्गकी रचनाएँ भिन्न भिन्न हों तो ग्रामके दोनों अङ्गोंमें दो भिन्न भिन्न रसोंका परिपाक होगा जिसका फल रस भङ्ग ही मानना पड़ेगा। प्राचीन यूनानी, अरबी और फ़ारसी पद्धतियोंमें भी एक ही चतुःसंधान, स स म तक की रचना भिन्न-भिन्न विधियोंसे होती थी। उच्च चतुःसंधान ( प स स ) तक निम्न चतुःसंघातकी ही पुनरुक्ति होता था। जैसे, यदि निम्न चतुःसंधान द्विस्वरक है तो उच्च चतुःसंधान भी द्विस्वरक होगा। निम्न चतुःसंघात अर्धस्वरक हो तो उच्च चतुःसंघात भी वैसा ही होगा। निम्न चतुःसंघात श्रुतिमूलक है तो उच्च चतुःसंघात भी श्रुतिमूलक ही होगा ( अनुच्छेद ६७ )। ग्रामके दोनों अङ्गों या चतुःसंघातोंका ऐसा यमकत्व स्वाभाविक है और एकरसता के लिए आवश्यक है इसलिए यदि संगीतको रस प्रधान बनाये रखना हो तो पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गके संवाद या यमकत्वके इस नियमका पालन करना आवश्यक है। यदि भैरवके पूर्वाङ्गमें भैरवीका उत्तराङ्ग जोड़ दें तो इसमें सन्देह नहीं कि ये दोनों अङ्ग दो भिन्न भिन्न भाव पैदा करेंगे क्योंकि

भैरवका अङ्ग अधस्वरक ह और भरवीका अङ्ग द्विस्वरक। उत्तरके रसिको का यह मेल रागमाला या रागसागर-सा जान पडेगा। पर रागसागर एक कौतूहलका विषय ह, रस परिपाकका साधन नही। दक्षिणम बकुला भरण ऐसा ही मेल ह जिसका पूर्वाङ्ग तो भरव ह और उत्तराङ्ग भैरवी।

१२८ (३) इस तीसर नियमका आधार वनानिक तथ्य ह। पहले यह बताया जा चुका है कि (अनुच्छेद ८५) न $\frac{15}{8}$ एक अनिष्ट स्वर ह जिसका षडजसे बहुत दूरका सम्बध ह। इसलिए ग्राममें इसका स्थान मुख्यत प्रवेशक स्वरके रूपम ह। इसी तरह म' ($\frac{45}{32}$) भी पञ्चमका प्रवेशक स्वर ह। भारतीय पद्धतिम इनकी स्वतन्त्र स्थिति भी ह। पर ये दुबल स्वर माने जात ह क्योंकि अनिष्ट होनस तमूरके स्वरित के साथ ध्वनि इन स्वरोपर अधिक समय तक नही ठहर सकती। ग्रामम व ही स्वर बली मान जा सकत हैं जिनका स्वरितसे आवत्तक सम्बध ह अर्थात जो इष्ट ह। इसीलिए किसी भी रागमें म' या न वादी नही माना गया ह। इसलिए म' और न का प्रयाग प्रवेशकके स्वरके रूपमें तो सदा हो सकता ह परन्तु मेलमें स्वतन्त्र स्वरके रूपम ये तभी आ सकते ह जब ये दूसर किसी बली स्वरपर खडे हो। जसे, यदि मेलमें ग $\frac{5}{4}$ हो तो इसका पञ्चम-सवादी न $\frac{15}{8}$ और न का मध्यम सवादी म' ($\frac{45}{32}$), इन दोनो स्वरोका अधिकार बढ जाता ह। वसे ही यदि मेलम र हो तो र का मध्यम सवादी प' और म का मध्यम-सवादी न ये दोनो स्वर साधक हो जात ह। कोमल ऋषभ भी, अनिष्ट होनेसे अवरोहीम षडजका, 'न' की तरह ही प्रवशक स्वर होना ह। इसपर भी ध्वनिका ठहराव नहीं होता। फिर भी र वादी माना गया है। पर र का वादित्व भी दुबल ह। र की इस दुबलताके कारण ही, म' केवल र पर खडा नही हो सकता। जहा म को ग का आधार न होकर र का आधार हो वहा र के लिए भी ध का आधार आवश्यक ह।

इस वनानिक विवचनास यह सिद्ध ह कि ग या र के अभावमें म' और

न, इन दो दुर्बल स्वरोंका संवाद मान्य नहीं है। म' और न मेलमें दूसरे स्वरोंके संवादी होकर ही रह सकते हैं, स्वयं वादी होकर नहीं। यदि म'-न का आश्रय ठाटमें स्वतंत्र आवें तो इनमें-से एकको वादी मानना पड़ेगा। यह संगीतिक दृष्टिसे ग्राह्य नहीं है। इसलिए इन दो स्वरोंमें-से किसी एकका वादी, जैसे र या ग का ठाटमें अस्तित्व आवश्यक है।

१२६. हिन्दुस्तानी पद्धतिके इन तीन नियमोंकी विवेचनाके बाद मेल रचनामें इनका उपयोग करना आवश्यक है। मेल रचनाके (क), (ख) और (ग) नियमोंके उपयोगसे वेंकटमखीने ७२ मेलकर्त्ताओंका निरूपण किया है जिन्हें परिशिष्ट १ क में काष्ठबद्ध दे दिया गया है। इनकी रचना विधि भी बतायी जा चुकी है (अनुच्छेद १०९)। अब इन ७२ मेल-कर्त्ताओंमें यदि हिन्दुस्तानी पद्धतिके नियम (१) का उपयोग करें तो क्रमशः 'र र' और 'ग ग' के प्रयोगके कारण परिशिष्ट १ क के चक्र १ और चक्र ६ पूरेके-पूरे लुप्त हो जाते हैं। यह लोप केवल पूर्वाङ्गके कारण हुआ। यदि उत्तराङ्गका विचार करें तो शेष चार चक्रोंमें, 'ध ध' और 'न न' के प्रयोगके कारण, नीचे दिये हुए मेलोंका भी निराकरण हो जाता है—

चक्र २—७ और ४३ १२ और ४८।,

चक्र ३—१३ और ४९ १८ और ५४।

चक्र ४—१९ और ५५, २४ और ६०।

चक्र ५—२५ और ६१ ३० और ६६।

इस प्रकार, सब मिलाकर इन ४० मेलोंका हिंदुस्तानी पद्धतिमें कोई स्थान नहीं है। रामस्वामीने इसी पहले नियमको मानकर शेष ३२ मेलोंके आधारपर 'लघु मेलकर्त्ता' का निरूपण किया है। यह परिशिष्ट १ ख में काष्ठबद्ध दिया गया है।

अब इन शेष ३२ मेलोंमें नियम (२) को लगाना है। परिशिष्ट १ (ख) के ऐसे मेलोंका विवरण नीचे दिया जाता है जिनके कोई न-कोई स्वर संवादहीन हैं—

## सारिणी १७

| अंक | मेल-क्रमांक | मेल संज्ञा | संवादहीन स्वर |
|---|---|---|---|
| १ | २ | धेनुका | न |
| २ | ३ | नाटकप्रिया | र ध |
| ३ | १९ | षड्विधमार्गिनी | ध |
| ४ | ४ | कोकिलप्रिया | र ग, ध, न |
| ५ | २० | स्वर्णांगी | म, ध |
| ६ | ५ | वकुलाभरण | ग |
| ७ | २१ | नाममनारायणी | ग |
| ८ | ७ | चक्रवाक | र् |
| ९ | २३ | रामप्रिया | न |
| १० | ८ | सूयगाल | र |
| ११ | २५ | षण्मुखप्रिया | म |
| १२ | १० | गीर्वाणी | न |
| १३ | २७ | हेमवती | [illegible] |
| १४ | १२ | गौरीमनोहारी | ग न |
| १५ | २८ | धर्मवती | ग |
| १६ | १३ | चारुकेशी | ग ध |
| १७ | २९ | ऋषभप्रिया | ग, म ’ ध न |
| १८ | १४ | सरसांगी | ध |
| १९ | ३० | लतांगी | ध |
| २० | ३१ | वाचस्पति | म , न |

इस प्रकार ३२ मेलोंमें-से हिन्दुस्तानी पद्धतिके नियम २ के अनुसार इन २० विसंवादी मेलोंको निकाल देनेपर १२ संवादी मेल शेष रह जाते हैं।

इन शेष १२ मेलोंमें (१) भावप्रिया और (२) सिंहेन्द्रमध्या, ये दो मेल हैं जिनके स्वर-संस्थान नीचे दिये जाते हैं—

(१) भावप्रिया १७ (परिशिष्ट १ ख)—

स ऱ ग म′ प ध ऩ स।

(२) सिंहेन्द्रमध्या २६ (परिशिष्ट १ ख)—

स र ग़ म′ प ध़ न स।

भावप्रियामें स्वर-संवाद स–प, ऱ–म′, ग–ध़, और ग–ऩ है। सिंहेन्द्रमध्यामें स–प, र–प, ग़–ध और म′–न का संवाद है।

पर हिन्दुस्तानी पद्धतिके तीसरे नियमके अनुसार म′ के साथ न का होना आवश्यक है। जो भावप्रियामें नहीं है। फिर जहां म′–न युग्म हो वहां ऱ या ग में-से एकका होना भी आवश्यक है। सिंहेन्द्रमध्यामें म′–न युग्म तो है पर न तो 'ऱ' है और न 'ग'। इसलिए तीसरे नियमके अनुसार इन दोनों मेलोंका निराकरण हो जाता है।

इस प्रकार शेष १२ मेलोंमें से भावप्रिया और सिंहेन्द्रमध्याको निकाल देनेपर १० ही मेल रह जाते हैं जो पूरी तरह संवादी कहे जा सकते हैं। ये १० मेल वे ही हैं जो पीछे दिये जा चुके हैं (अनुच्छेद १२४)। इन्हीं १० मेलोंको भातखण्डेने, हिन्दुस्तानी रागोंके स्वर विन्यासकी परीक्षा करके ग्रहण किया है। पर ऊपरके विवरणसे यह सिद्ध होता है कि विज्ञान और कलाके सिद्धान्तोंपर बने हुए हिन्दुस्तानी पद्धतिके नियमोंकी दृष्टिसे यही १० मेल ग्रहण किये जा सकते हैं।

१३० अब इन दस संवादी मेलोंके यमकत्वपर ध्यान देना आवश्यक है। संवादकी दृष्टिसे ये दस ठाट तीन भागोंमें विभक्त किये जा सकते हैं—(१) पञ्चम-संवादी ठाट (२) मध्यम-संवादी ठाट और (३) पञ्चम

मध्यम या मिश्र-संवादी ठाट। पञ्चम संवादी ठाटोंमें पूर्वाङ्गके प्रत्येक स्वरका उत्तराङ्गके किसी स्वरके साथ सीधा पञ्चम संवाद होता है। इस वर्गमें (१) बिलावल (२) काफी (३) भैरव और (४) भैरवी हैं। मध्यम संवादी ठाटोंमें पूर्वाङ्गके प्रत्येक स्वरका उत्तराङ्गके स्वरके साथ मध्यम संवाद होता है। इस वर्गमें (५) खम्माज और (६) आसावरी हैं। मिश्र संवादी ठाटोंमें पूर्वाङ्गके किसी स्वरका तो उत्तराङ्गके स्वरके साथ पञ्चम-संवाद होता है और किसीका मध्यम-संवाद। इस वर्गमें (७) टोडी (८) यमन (९) पूर्वी और (१०) मारवा हैं। इनमेंसे प्रत्येकका अङ्ग विश्लेषण नीचे दिया जाता है जिससे इनका यमकत्व प्रत्यक्ष होगा—

१—पञ्चम संवादी—

| | पू | | उ |
|---|---|---|---|
| (१) बिलावल—[1] | स १ रे १ ग ½ म | १ | प १ ध १ न ½ स |
| (२) काफी— | स १ रे ½ ग॒ १ म | १ | प १ ध ½ नि॒ १ स |
| (३) भैरव— | स ½ रे॒ १½ ग ½ म | १ | प ½ ध॒ १½ न ½ स |
| (४) भैरवी— | स ½ रे॒ १ ग॒ १ म | १ | प ½ ध॒ १ न १ स |

इनके दोनों अङ्गोंके बीच एक स्वरका व्यवधान है इसलिए इन्हें वियुक्ताङ्ग (विश्लिष्टाङ्ग) मेल कहेंगे। दोनों अङ्गोंके अलग हो जानेसे इनके यमकको भी 'भिन्न यमक' कहेंगे।

---

१ यहाँ १ अङ्क एक स्वरके अन्तरालके लिए और ½ अर्ध स्वरके अन्तरालके लिए प्रयुक्त हुआ है।

(५) खम्माज—

पू: स १ र १ ग १/२ म १ — उ: प १ ध १/२ न  स

(६) आसावरी—

पू: स १ र १/२ ग १ म — उ: १ प १/२ ध १ न  स

इनके दोनों अङ्ग मध्यमपर आपसमें मिल गये हैं इसलिए इन्हें युक्ताङ्ग (क्लिष्टाङ्ग) कहेंगे और इनके यमकको 'बिन्दु-यमक'।

३—मिश्र-सवादी—

(७) टोडी—म र् ग् १ १/२ म — पू: १/२ प १/२ ध १ १/२ न — उ: १/२ स १/२ र्

(८) यमन—

पू: स र १ ग १ म १/२ प — उ: १ ध १ न १/२ स

(९) पूर्वी—

पू: न १/२ स १/२ र् १ १/२ ग १ म' — उ: १/२ प १/२ ध १ १/२ न सं

(१०) मारवा—

पू: न (स) र १ १/२ ग १ म' —१ १/२— (प) ध १ न — उ

—१—

इन चार मेलोंका यमकत्व पञ्चम और मध्यम-सवादका मिश्र होनेसे सरल नहीं है। इनमें यमकका क्षेत्र खिसक गया है। इसलिए इस

यमकको 'अपसत यमक' कहा जायेगा। यह अपसारण म' वाले मेलामें ही दीख पड़ता है। पर अपसत हानेपर भी टोडी और यमनमें बिंदु यमक, और पूर्वीमें भिन्न यमक दीख पड़ता ह। यह तो स्पष्ट ही ह कि जहाँ दोना अङ्गामें पूण पञ्चम सवाद रहता है वहाँ वियुक्ताङ्ग भिन्न यमक होता ह और जहाँ मध्यम सवाद रहता ह वहाँ युक्ताङ्ग विन्दु-यमक। टोडीमें स–प और र–ध पञ्चम-सवादी ह और ग–ध, म–न मध्यम-सवादी। इसलिए स–प और र–धका उलटा प–स और ध–र लेनेसे ग स ग तक पूण-मध्यम सवाद स्थापित हो जाता ह और इस प्रकार यमक ग पर खिसक जाता ह। एसे ही यमनम स को छोडकर स ले लेनेपर यमक र पर चला जाता ह। पूर्वीमें म –न ही एक मध्यम सवादी ह। इसलिए मध्य न के बदले मन्द्र न लेनेस न–म भी पञ्चम-सवादी हो जाता ह और न से न तक पूण पञ्चम-सवाद स्थापित होता ह। इस तरह टोडी और यमनमें तो बिंदु यमक और पूर्वीम भिन्न यमक पाया जाता ह। इस यमक भावकी सिद्धिके लिए ही पूर्वी रागके मुख्य तानामें 'न, स र ग माना जाता ह।

मारवाका यमक और टोडीकी तरह सरल नही ह। इस मल्के सवादी हानम कोई सदेह नही। इसमें स–प तो पञ्चम सवादी ह और र–म, ग–ध और म –न मध्यम सवादी ह। म'–नका सवाद यहा सिंहेन्द्रमध्यमाकी तरह स्वत त्र नही ह। क्योंकि निपाद गान्धारके आधारपर ह। ग→न →म → र इस क्रमसे इसके दुबल स्वराकी बली स्वर गान्धारसे पुष्टि होती ह। फिर भी इसके पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गमें यमकत्व स्पष्ट नहीं ह। पर एक युक्तिसे इसमें यमककी सष्टि होता ह अर्थात स और प को लोप कर दिया जाये और यमकका क्षेत्र मन्द्र न पर लाया जाये ता यमकत्व प्रस्फुटित हो जाता ह। अब न स म तक पूर्वाङ्ग और ग स न तक उत्तराङ्ग का अधिकार हागा। पर ये दोना अङ्ग एक दूसरमें घुस हुए हैं इसलिए इन्हे प्रविष्टाङ्ग कहेंगे और दोना अङ्गाके यमकका वक्र यमक कहेंगे। मारवाके ऊपर दिये हुए विश्लेषणमें यह वक्रयमक दिखाया गया ह।

मारवा ठाटमें वक्रयमककी धारणा स्थूल दृष्टिसे कष्ट-कल्पना सी जान पडती है। पर बात ऐसी नही है। यह धारणा व्यवहारसे पुष्ट होती है। यह एक महत्त्वकी बात है कि मारवा ठाटके मुख्य मुख्य रागोंमें प वर्जित है जैसे, मारवा, पूरिया, ललित, पञ्चम, सोहनी आदिमें। कुछ अप्रसिद्ध रागोंमें प का प्रयोग होता है। पर यह दुर्बल माना जाता है। इस ठाटके मुख्य राग पूरियाका आरोही देखनेसे पता चलता है कि यह मारवाके ऊपर बताये हुए वक्रयमकके अनुरूप ही होता है। जैसे—

न र ग म' ध न र स

कभी न र् स, ग भी आता है। पूरिया, मारवा, ललित आदि रागोंमें 'न र स,' 'न र ग' और 'न र् न ध न' मुख्य तान माने जाते हैं। 'हिंदुस्तानी सगीत प्रवेशिका' के लेखक मुरारीप्रसादका कथन है—' आज लोग ऐसा कहते हैं कि मारवामें 'षडज' सुर एक दम नही है।''[1] जो हो षडजके स्वरित होनेसे, उसे बिलकुल तो नही छोड़ा जा सकता पर उसकी अप्रधानता स्पष्ट है। इसका अन्तरा भी प्राय 'ग म' ध' टुकडेसे शुरू होता है जो 'वक्रयमक' का द्योतक है।[2] इन उदाहरणोंसे यह सिद्ध है कि मारवाके ऊपर दिये हुए अङ्ग विश्लेषण और वक्रयमकके निरूपणका आधार प्रचलित प्रयोग है। इसके साथ ही साथ यह भी सिद्ध होता है कि हिन्दुस्तानी सगीत-पद्धतिमें दो अङ्गोंके यमककी अनिवार्यताको कितना महत्त्व दिया गया है। इस पद्धतिका केवल पूर्वाङ्ग और उत्तराङ्गके सवादसे ही सन्तोष नही होता। इसका ध्येय तो ग्राम या मेलके यमकत्वके आधारपर रागको प्रस्फुटित करना है। अङ्ग-सवादकी आकाक्षा इसी यमकत्वके लिए है।

---

१ हिन्दुस्तानी सगीत प्रवेशिका—भाग २ पृ० १८।

२ आधुनिक हिन्दुस्तानी पद्धतिमें स्वरित स का प्रधानता होने पर भी यह मारवा मेल मस्तक स प वर्जित ओडव जातिका विलक्षण उदाहरण है।

संयुक्ताङ्ग और वियुक्ताङ्गमें केवल क्षेत्रका भेद है। यदि मेलको मध्य सप्तकके दोनों ओर बनाया जाये तो यह दीख पडेगा कि जहाँ मध्य-सप्तकमें वियुक्ताङ्ग है वहाँ इसके दोनों ओर तार और मन्द्रमें संयुक्ताङ्ग होगा और जहाँ मध्यमें युक्ताङ्ग है वहाँ तार और मन्द्रमें वियुक्ताङ्ग होगा। युक्ताङ्ग और वियुक्ताङ्ग एकके बाद एक आते ही रहेंगे, चाहे मेलको जितना भी बढ़ाया जाये, जैसे—

वियुक्ताग युक्तांग वियुक्ताग युक्ताग

१ स र ग म प ध न सं र ग म प ध न स र ग म

युक्ताग वियुक्ताग युक्ताग वियुक्ताग

२ स र ग म प ध न म र ग मं पं ध म स र ग म

तात्पर्य यह कि किसी मेलमें एक बार यमक बन जानेपर यह कभी टूटता नहीं चाहे मेलका कितना ही विस्तार हो। हिन्दुस्तानी संगीतका एक चतु संघात ही या एक अङ्ग ही इकाई है, जो बार बार दोहराया जाता है। इसी एक कडीसे ग्रामकी लम्बी साकल बनी है। दाक्षिणात्य पद्धतिकी इकाई या कडी स से सं तक पूरा सप्तक है। इसीलिए हिन्दुस्तानी पद्धतिमें सप्तकके भीतर भी यमक चाहिए जो दाक्षिणात्य पद्धतिके लिए आवश्यक नहीं है। इस आभ्यन्तरिक यमकके कारण ही राग भाव और रसकी एकता बनी रहती है।

यहाँ यह बता देना भी आवश्यक है कि एक ठाटमें एक ही प्रकारका यमक होना आवश्यक नहीं है। किसी किसी ठाटमें एकसे अधिक यमक भी हो सकते हैं। जैसे, अगर भैरवी ठाटको देखा जाये तो पता चलेगा कि इसके दोनों अङ्गोंमें एक तो शुद्ध पञ्चम-संवाद है, दूसरा मिश्र संवाद है। अर्थात् स म, ग ध, म न और प-स म तो मध्यम-संवाद हैं और र ध में पञ्चम संवाद। इस मिश्र संवादके कारण भैरवी ठाटमें

'अपमृत यमक' भी होगा। जैसे—

स रे ग्‌ म म प ध्‌ नृ स रे

भैरवी रागकी गतिसे पता चलता है कि इस अपमृत यमकका उपयोग इस रागके अन्तरामें होता है।

ऊपरके विचारोंसे हिन्दुस्तानी संगीतमें 'यमक भाव' का अधिकार सिद्ध होता है। यह इस पद्धतिकी विशेषता है। इस यमकके सिद्धान्तपर प्रत्येक रागका विश्लेषण किया जाये तो रागोंकी प्रकृतिका पता लगाया जा सकता है। पर यह एक स्वतन्त्र विषय है। यहां तो केवल सिद्धान्तका निरूपण करना ही लक्ष्य है।

१३१ ' प्राचीन कालसे ही रागोंके विभागकी एक विशेष प्रथा प्रचलित है जिसके अनुसार राग तीन वर्गोंमें विभक्त किये जाते हैं —(१) शुद्ध, (२) छायालग, सालङ्क या सालग और (३) संकीर्ण या मिश्र। भरतके जाति विभागोंमें भी इसका संकेत मिलता है। मतङ्ग और शार्ङ्गदेवने भी इसकी चर्चा की है। शुद्ध वे राग समझे जाते हैं जो अपने शुद्ध रूपमें हों। छायालगमें दूसरे रागकी भी छाया होती है। संकीर्ण शुद्ध और छायालगका मेल है। प्राचीन रागोंका रूप अज्ञात होनेसे यह वर्गीकरण भी दुर्बोध है। पर इसका प्रसंग आधुनिक ग्रन्थोंमें भी पाया जाता है। अतिया बेगम इसके विषयमें लिखती हैं[1]— शुद्ध उन रागोंका नाम है जिनके स्वर अपनी मौलिक शुद्धतामें चले आ रहे हैं—समय या व्यक्तिके व्यभिचारसे जिनमें विकृति नहीं होने पायी है जैसे, ६ राग (पुरुष राग) और कुछ मुख्य रागिनियाँ (स्त्री राग)।

सालङ्क वे राग हैं जिनमें दूसरे रागोंकी छाया है। ऐसे राग बहुतसे हैं।

---

१ 'The music of India' by Atia Begum Fyzee Rahamin

संकीर्ण वे राग हैं जो या तो दो शुद्ध रागों या पाँच या छह रागिनियोंके मेलसे बने हों। इनकी संख्या बहुत है।

महासालङ्क वे राग हैं जो सालङ्क और संकीर्णके मेलसे बने हों। इनकी संख्याका कोई अन्त नहीं। कुछ ग्रन्थोंमें 'महासालङ्क'की जगह 'महासंकीर्ण' आया है।

रुद्रदेवका मत है कि जिन मेलोंके दोनों अङ्गोंमें यमक होता है उन्हें शुद्ध कहा जाता है जिनमें यमक नहीं होता ऐसे विषम मेलोंको संकीर्ण' या 'मिश्र' कहते हैं। 'छायालग' उन मेलोंके लिए आता है जिनमें तीव्र न को कोमल या कोमल न को तीव्र कर दिया जाता है। ऐसा जान पड़ता है कि अब हिन्दुस्तानमें छायालगका व्यवहार आकस्मिक न और म दोनोंके लिए होता है। इसके सरल उदाहरण हैं पिलोटी ( न ) और बिहाग ( म' ) इनमें । न और म' अधिक स्वर नहीं, वैकल्पिक हैं। यह नियम दूसरे स्वरोंमें भी लगाया जाता है, जैसे देसमें ग्।'

उनकी यह भी धारणा है कि "ये तीनों भेद भरतको ज्ञात थे यद्यपि उन्होंने इनके नाम दूसरे ही दिये हैं। विषम चतुसंघातोंको मिश्रको व जाति-साधारण कहते हैं।'

रुद्रदेवकी यही व्याख्या यथार्थ मालूम पड़ती है। जो हो इस व्याख्याको यदि स्वीकार किया जावे तो वर्गीकरणके आधारपर उत्तरीय और दाक्षिणात्य पद्धतिका व्यवधान मिट जाता है और दोनोंमें एकता स्थापित हो जाती है। फिर इस वर्गीकरणका प्रसंग दोनों ही पद्धतियोंके आधुनिक ग्रन्थोंमें भी पाया जाता है।

रुद्रदेवके मतानुसार सरल शब्दोंमें ( १ ) यमक मेलको शुद्ध, ( २ ) विषम मेलको संकीर्ण और ( ३ ) दोनों गान्धार, दोनों निषाद आदिवाले मेलको छायालग कहेंगे।

इस परिभाषाके अनुसार वेंकटमखीके ७२ मेलोंका विभाग इस प्रकार होगा—

(१) शुद्ध—भातखण्डेके १० हिन्दुस्तानी मेल।

(२) संकीर्ण—रामस्वामीके ३२ मेलोंमें-से शेष २२ मेल ( परिशिष्ट १ ख )।

(३) छायालग—वेंकटमखीके ७२ मेलोंमें-से शेष ४० मेल ( परिशिष्ट १ ग )।

उत्तरीय और दाक्षिणात्य संगीतके इस संमिश्रणके उद्देश्यसे स्ट्रैंग्वेज़की परिभाषाके अनुसार रागोंके शुद्ध संकीर्ण और छायालग भेदको महत्त्व देना आवश्यक है।

## [ घ ] वादी संवादी

१३२ मेलगत समकके साथ रागके वादी-संवादीका घनिष्ठ सम्बन्ध है। भरतकी पद्धतिमें वादी-संवादी अनुवादी विवादी, ये स्वरोंके पारस्परिक सम्बन्ध माने जाते थे। जातिके प्रधान या जीवस्वरको अंश कहा जाता था। अब वादी-संवादी आदि रागकी ही उपाधियाँ माने जाते हैं। रागका जो मुख्य या जीवस्वर होता है उसे अब अंश न कहकर वादी कहते हैं। इस वादीपर ही रागकी प्रकृति निर्भर है। दो राग एक ही ठाटके हों, दोनोंके स्वर समान हों, जाति (ओडव षाडव या सम्पूर्ण) एक हो, फिर भी वादी भेदसे दोनों रागोंकी प्रकृतियाँ भिन्न भिन्न होती हैं। जैसे, भूपाली और देशकारके स्वर प्रबन्ध बिलकुल एक-से हैं। दोनों ही ( म नि वर्जित ) ओडव



जातिके हैं। दोनों ही का आरोही-अवरोही स रे ग प ध स है। पर



भूपालीका वादी गान्धार है और देशकारका धैवत। इस वादी भेदसे ही दोनोंकी प्रकृतिमें स्पष्ट अन्तर दीख पड़ता है। इसी प्रकार पूरिया—मारवा, रेवा—विभास आदिमें जो अन्तर है वह वादीके कारण ही है। वादीसे ही रागोंमें व्यक्तित्व आता है उसका रूप निखरता है। चतुर गवैया वादीको

आलापचारीका केन्द्र बनाता है। इसीलिए आलापमें रागका सच्चा रूप खिलता है। रागके दोनों अङ्गोंमेंसे एक अङ्गमें वादी स्वर निश्चित हो जानेपर दूसरे अङ्गमें इस वादीका मध्यम या पञ्चम अनायास संवादी स्वर निश्चित हो जाता है। दोनों सप्तक-अङ्गोंमेंसे एकका केन्द्र वादी स्वर और दूसरेका संवादी स्वर होता है। इस प्रकार वादी और संवादी सप्तकके दोनों अङ्गोंको जोड़ते हैं। दोनों अङ्गोंके समकत्वके साथ-साथ दोनों केन्द्रोंका संवाद रागकी स्पष्टता और एकरसताके लिए बड़ा महत्त्व रखता है। एक अङ्गके वादी स्वरसे जब गवैया दूसरे अङ्गके संवादी स्वरपर जाता है तो रागकी प्रकृति ज्योंकी-त्यों बनी रहती, भावमें कोई बाधा नहीं पड़ती।

१३३ वादी और संवादीका पारस्परिक अन्तराल $\frac{4}{3}$ या $\frac{3}{2}$ होता है। इनके युग्म स-म स-प, रे-प, रे-ध, ग-ध ग-नि, म-ध, ग-नि रे-ध हैं। सारिणी ५ को देखनेसे पता चलेगा कि इन युग्मोंमेंसे प्रत्येकका अन्तराल $\frac{3}{2}$ या $\frac{4}{3}$ है। मध्यम अन्तराल तो पञ्चमका ही उल्टा है क्योंकि जहाँ रे-प ग-ध और ग-ध् का अन्तराल $\frac{3}{2}$ है वहाँ प-रे, ध्-ग और ध-ग का अन्तराल $\frac{4}{3}$ है। अर्थात जहाँ दो स्वरोंमें मध्यम संवाद हो वहाँ ऊपरले स्वरको एक सप्तक उतार देनेसे पञ्चम-संवाद हो जाता है और जहाँ पञ्चम-संवाद हो वहाँ निचले स्वरको एक सप्तक चढ़ा देनेपर मध्यम-संवाद हो जाता है।

यह बताया जा चुका है (अनुच्छेद ५५) कि $\frac{4}{3}$ या $\frac{3}{2}$ का अन्तराल सबसे अधिक इष्ट होता है। इसीलिए इन अन्तरालोंका पाश्चात्य संगीत पद्धतिकी सहति क्रियामें उपयोग होता है। पर ऐसे दो स्वरोंका सहनिम जैसे साथ-साथ उच्चारण इष्ट होता है वैसे ही सक्रममें एकके-बाद एक उच्चारण भी इष्ट होता है। इसलिए संवादके नियमके अनुसार रागके वादी और संवादी स्वरोंके बीच सञ्चार कलाकी दृष्टिसे जितना प्रिय है विज्ञान-की दृष्टिसे उतना ही पूर्ण है।

संवादके नियमका किसी किसी रागमें व्यतिक्रम भी दीख पड़ता है, जैसे मारवामें रे-ध संवाद और श्रीमें रे-प संवाद। ये दोनों ही अन्तराल

अनिष्ट है। यहां इन दो स्वरोंकी इष्टताके बदले इनकी गिनतीका विचार रखा गया है। उद्देश्य रागोंका भेद दिखाना है। जब पूरियामें ग न संवाद है तो मारवामें र ध संवाद होनेपर भी यह परिणाम भिन्न दिखाया जा सकता है। पर यह ध्यान देनेकी बात है कि प्रयोगमें इष्टताका संस्कार छूटने नहीं पाता। हिंदुस्तानी संगीत पद्धति क्रमिक पुस्तक मालिकाकी तीसरी पुस्तकमें श्रीरागका आरोही स र र स र म॑ प नि सां और पकड़ स र र स, प म ग र् ग र्, र स' दिया गया है। इनमें यह दीख पड़ता है कि र् से म॑ पर और स से प पर प्लुतसे पहुंचते हैं— र प प्लुतका प्रयोग नहीं है। वैसे ही मारवामें र के वादी होनेपर भी 'ग' की प्रधानता स्पष्ट है। इन उदाहरणोंसे यह सिद्ध है कि ऐसे अपवादोंसे हिन्दुस्तानी संगीत पद्धतिके संवाद-तत्त्वमें कोई व्याघात नहीं पड़ता।

१३४ हिन्दुस्तानी रागोंकी छान-बीन करनेपर पता चलता है कि वादीके रूपमें म, स और प का सबसे अधिक प्रयोग होता है। इनके बाद स्थान है शुद्ध गांधारका। ग के बाद र और ध आते हैं। ग ध और र में ध् का प्रयोग सबसे अधिक होता है। पीछे दिये हुए (अनुच्छेद ५५) इष्ट स्वरोंको देखनेसे विदित होगा कि वादी स्वरमें इष्टता होना आवश्यक है। साथ ही साथ जिन स्वरोंमें जितनी अधिक इष्टता है वादी रूपमें उनका प्रयोग भी उतना ही अधिक होता है। तीव्र र इष्ट नहीं है। पर र का इष्टता तमूरके पञ्चमपर निर्भर है। र के साथ प संवादी होता है। इसलिए बहुत-से रागोंमें जिसका र वादी है प को ही प्रधानता रहती है। केवल रातका राग होनेके कारण र को वादी मान लिया गया है। जिन रागोंमें र वादीके रूपमें पूरी तरह मिलता है जैसे जयजयवन्ती और दरबारीमें, उनमें मन्द्र प के साथ र का संगति बार-बार दिखायी जाती है। इन उदाहरणोंसे यह स्पष्ट है कि जहां र वादी होता है वहां यह षड्जका आधार छोड़कर म व प पर अटकता है।

र्, ग् और ध् का वादित्व कुछ विलक्षण है। वादी स्वरोंका प्रस्फुटन

मुख्यतः दो क्रियाओंसे दिखाया जाता है। एक तो लीनकसे, अर्थात वादी स्वरपर देर तक ध्वनिके ठहरावसे और दूसरी वादी स्वरके बार बार प्रयोगसे। 'प्रयोग बहुल स्वर। वादी रागोऽत्र गीयत।' रे और ध में इस दूसरी क्रियाका प्रयोग होता है। रे अति अनिष्ट और ग, ध् अल्प इष्ट स्वर हैं इसलिए ये लीनकमें स्वरितके साथ नहीं ठहर सकते। इन स्वरोंका गमकके साथ उच्चारण करके ध्वनि षड्ज और पञ्चमपर ही आकर ठहरती है। पर हिन्दुस्तानी संगीतके सामान्य व्यवहार और वैज्ञानिक विचारसे यह स्पष्ट है कि वादीका लीनकत्व प्रधान गुण है। इसलिए रे् ध और न को गौणवादी मानना ही उचित है। म प, ग आदिमें दोनों ही क्रियाएँ हो सकती हैं पर रे ध और ग् में एक ही क्रिया सम्भव है।

न और न कभी वादी न होकर केवल संवादी होते हैं और म न तो वादी और न संवादी होता है। इसका कारण पहले बताया जा चुका है (अनुच्छेद १२८)। षडजके सम्बन्धसे न ($\frac{15}{8}$) अनिष्ट स्वर और म' ($\frac{45}{32}$ या $\frac{64}{45}$) तो अति अनिष्ट है। फिर न का तार स से और म का प स से अर्ध स्वरका अन्तराल है इसलिए इनकी अनिष्टता अधिक बाधक हो जाती है। वैसे ही न का तार स से एक स्वरका अन्तराल होनेसे यह भी अनिष्ट है। इसलिए ये तीनों स्वर कभी भी वादी नहीं माने जाते। म तो ग्राममें सबसे अधिक अनिष्ट है इसलिए यह संवादी होने का भी अधिकारी नहीं। सच तो यह है कि र् भी इसी कोटिके स्वरोंमें है। अति अनिष्ट स्वर होनेसे इसे भी वादी होनेका अधिकार नहीं है। अगर रे सच्चा वादी होता तो किसी-न-किसी रागमें म' ($\frac{45}{32}$) भी संवादी अवश्य माना जाता। पर म का कहीं संवादी न होना इस बातको सिद्ध करता है कि र् का वादित्व चाहे भ्रान्त है या कल्पित।

ऊपरकी विवेचनासे यह सिद्ध है कि स्वरोंका वादित्व उनकी इष्टतापर निर्भर है। इस दृष्टिसे स्वरोंका विभाग सारिणीमें दिया जाता है—

## सारिणी १८

| स्वर | इष्टता | वादित्व | क्रिया |
|---|---|---|---|
| स प म | अति इष्ट | मुख्य वादी संवादी | लीनक, बहुल |
| ग ध | इष्ट | | |
| र | पञ्चम इष्ट | | |
| ग ध | अल्प इष्ट | गौण वादी संवादी | |
| न न | अनिष्ट | केवल संवादी | बहुल |
| र | अति अनिष्ट | कल्पित वादी संवादी | |
| म' | अति अति अनिष्ट | न वादी न संवादी | बहुल |

उपरोक्त विचारसे यह विदित है कि जो ऐसा मानते हैं कि हिन्दुस्तानी संगीतके वादी-संवादी विचारका भरतके संवादसे कोई सम्बन्ध नहीं अर्थात हिन्दुस्तानी संगीतके वादी और संवादीमें चार या पांच स्वरोंका अन्तर होना ही स्पष्ट है, इनमें ठीक ठीक ९ या १३ श्रुतियोंका अन्तर होना आवश्यक नहीं वे हिन्दुस्तानी संगीतकी प्रकृतिको नहीं समझते। इस पद्धतिमें वादी संवादीके निर्णयके लिए दो नियमोंका उपयोग आवश्यक है—(१) वादी स्वर षड्ज या स्वरितके सम्बन्धसे इष्ट हो और (२) वादी और संवादी स्वरोंमें पञ्चम ($\frac{3}{2}$) या मध्यम ($\frac{4}{3}$) का सच्चा अन्तराल हो। कुछ अपवादोंसे इन नियमोंका मूल्य नहीं घटता। इन नियमोंका आधार भरतकी परम्परा रागोंका सम्वत्व और एकरसता तथा तम्बूरेकी संगति है। इसलिए इन्हें उपेक्षाकी दृष्टिसे नहीं देखा जा सकता। किसी रागके ठाट्या-

पहले दो यमक अङ्कोंमें बाटना फिर एक अङ्कके किसी दृष्ट स्वरको वादी निश्चित करना और तब दूसरे अङ्कमें वादीके पञ्चम ($\frac{3}{2}$) या मध्यम ($\frac{4}{3}$) स्वरको संवादी मानना—इसी प्रक्रियामें वादी संवादी निर्धारित होता है।

**१३५** गान्धार-संवाद—यह बताया जा चुका है कि ग $\frac{5}{4}$ और ग ($\frac{6}{5}$) में भी इष्टता है। इसलिए पाश्चात्य संगीतमें स–प स–म संवादकी तरह ही स–ग या स–ग् संवाद भी माना जाता है। इसीसे महतिक संघातोंमें गान्धारका भी समावेश होता है जैसे 'स ग प' का गुरु संघात और 'स-ग्-प' का लघु संघात (अनुच्छेद ६२)। हिन्दुस्तानी संगीतमें स–प, स म संवादको कितना महत्त्व दिया गया है इसकी चर्चा की जा चुकी है। पर इसमें गान्धार संवादका प्रयोग भी विशेष रूपसे होता है। बहुतरे रागों में कुछ 'संगतियां' विशेष रंजितदायक मानी जाती हैं जो रागके परिचायक भी हैं। दो विशेष स्वरोंके एकके-बाद एक लगातार उच्चारणको 'संगति' कहते हैं। संगतिमें कमसे कम एक स्वरका लघन होता है। इसलिए संगतिके दो स्वरोंमें कभी-कभी मध्यम ($\frac{4}{3}$) या पञ्चम ($\frac{3}{2}$) का अन्तराल होता है, पर अधिक ग ($\frac{5}{4}$) या ग ($\frac{6}{5}$) का ही अन्तराल दीख पड़ता है। यह 'संगति' हिन्दुस्तानी संगीतकी विशेषताओंमें-से एक है। यह कहा जाता है कि दाक्षिणात्य रागोंका विकास पग पगके सञ्चारसे होता है और उत्तरीय रागोंका विकास 'मण्डूक-प्लुति' या लघनसे। जहा भी प्लुत होता है वहा इष्ट अन्तरालोंका ही प्रयोग होता है। इसलिए हिन्दुस्तानी संगीतकी संगति में गान्धार-संवादकी प्रधानता है। यह नीचेकी सारिणीमें दिये हुए कुछ उदाहरणोंसे स्पष्ट होगा।

## सारिणी १६

| राग | सगति | अतराल |
| --- | --- | --- |
| दरबारी | न–प | ६/५ (ग॒) |
| श्यामकल्याण | म–र (१०/९) | ६/५ (ग) |
| मालश्री | ग–प | ६/५ (ग) |
| दुर्गा | ध–म, र–म | ५/४ (ग) ६/५ (ग) |
| खबावती | ध–म | ५/४ (ग) |
| तिलग | न–प | ६/५ (ग॒) |
| रागेश्वरी | ध–म | ५/४ (ग) |
| सोरठ | ध–म, म–र | ५/४ (ग), ६/५ (ग) |
| जागिया | ध–म | ६/५ (ग) |
| धनाश्री | प–ग | ५/४ (ग) |
| हसकिकणी | प–ग | ६/५ (ग) |

इस सारिणाम मध्यम-सवादवाली या पञ्चम-सवादवाली स्वर-सगीत नही दी गयी ह क्याकि एसा सगतियाको इतना तो प्रत्यक्ष ह । कुछ रागामें र–म या म–र सगतिका प्रयोग होता ह । ऐसी सगतियामें ऋषभका मान ९/८ न होकर १०/९ होना आवश्यक ह, नही तो र–म प्लुत अनिष्ट हो आयेगा।

ऊपरके कुछ उदाहरणासे ही यह स्पष्ट ह कि हिदुस्तानी रागाको मुख्य मुख्य सगतियाम गाधार-सवादकी प्रधानता ह ।

१३६ विवादी—भरतकी पद्धतिमें जब दो स्वराके बीच दो श्रुति या अध स्वरका अतर होता ह ता व परस्पर विवादी माने जाते ह । हिन्दुस्तानी पद्धतिमें वादी सवादीकी तरह हा विवादोका भी रागाम प्रयोग हाता ह । आधुनिक सगीतज्ञ प्राय विवादीकी परिभाषा 'वर्ज्य स्वर' बताते हैं ।

इस परिभाषाके अनुसार मन्तव्य अध स्वरका बंधन नहीं रहता, जैसे, यमन ठाटके मालश्री रागमें र और ध वर्जित हैं जो क्रमश स और ग स और प और न स एक एक स्वरके अंतरपर हैं।

पर वर्जित स्वर' से क्या तात्पर्य है ? यदि १२ स्वरवाले अधस्वरक ग्रामको ले तो सम्पूर्ण रागामें भी ५ स्वर वर्जित मानने पड़ेंगे। षाडव और ओडवमें तो क्रमश ६ और ७ वर्जित होंगे। यदि सात स्वरवाले ठाटका लें तो षाडव और ओडवमें क्रमश १ और २ स्वर वर्जित होंगे। सम्पूर्णमें कोई भी स्वर वर्जित न होगा। आधुनिक पद्धतिमें ठाटके प्रसंगमें ही वर्जित स्वरका व्यवहार होता है। जब मालश्रीमें र और ध वर्जित कहा जाता है तो अभिप्राय यह होता है कि यमन ठाटके ७ स्वरोंमें-से ये दो स्वर वर्जित हैं। यदि १२ स्वरोंका ध्यान होता तो र्, र, ग म, ध ध और न ये सातों स्वर वर्जित समझे जाते। अब यदि विवादी' को अध ठाटका वर्जित' स्वर माना जाये तो एक गड़बड़ी आ खड़ी होती है। कामोद यमन ठाटका सम्पूर्ण राग समझा जाता है। अर्थात इसमें कोई स्वर वर्जित नहीं है। पर विधान यह है कि इस रागमें न का धैवतके साथ 'विवादी' रूपमें प्रयोग होता है। यदि वर्जित और विवादीका अर्थ एक ही हो तो फिर यह न विवादी कहाँसे आया ? इसी तरह केदार ओडव षाडव माना जाता है क्योंकि इसके आरोहमें र और ग वर्जित हैं और अवरोहमें ग दुर्बल या वर्जित है। पर इस रागमें भी विवादी रूपमें र या ग का प्रयोग न होकर धैवतके साथ न का प्रयोग होता है। इन दृष्टांतोंसे यह प्रकट होता है कि न तो लक्षणमें और न लक्ष्यमें विवादी' और वर्जित पर्यायवाची शब्द हैं। ओडव और षाडव रागोंमें यदि वर्जित स्वरका प्रयोग हो तो राग भ्रष्ट हो जायेगा पर विवादी स्वरका थोड़ी मात्रामें कुशलतासे प्रयोग हो तो वह रक्तिदायक होता है। इस विचारसे वर्जित स्वर ठाटके उन स्वरोंको कहेंगे जिनका रागमें कभी प्रयोग नहीं होता। अर्थात जो उस ठाटके स्वर तो हैं जिससे राग निकला है

पर उस रागका स्वर नहीं है। 'विवादी' उसे कहेंगे जो रागके जनक ठाटके बाहरका स्वर है और जिसका अन्तर रागके किसी बड़े स्वरसे अर्ध स्वर या दो श्रुति है। 'वर्ज्य स्वर' असलमें 'मेल ग्राह्य' पर 'राग-वर्ज्य' है और 'विवादी स्वर' 'मेल वर्ज्य' है। 'केदार' रागकी रचना जनकमेल यमनमें आरोहीमें र, ग और अवरोहीमें ग का लोप करके होती है। इसलिए ये वर्जित स्वर माने जायेंगे। पर न्, जो जनकमेलके बाहरका स्वर है विवादी माना जायगा। यह धैवतसे अर्ध स्वरके अन्तरपर है और इसका प्रयोग भी धैवतके साथ ही होता है। वर्जित स्वरका कभी प्रयोग नहीं होता। पर विवादीका द्विश्रुतिक स्वरके रूपमें कभी-कभी प्रयोग होता है। वर्जित स्वरका रागमें 'अभाव' है पर 'विवादी' का वादी और संवादीकी तरह ही रागमें भाव है।

नीचेकी सारिणीमें कुछ मुख्य-मुख्य रागोंके विवादी स्वर दिखाये जाते हैं —

## सारिणी २०

| राग | ठाट | विवादी स्वर | संगति | अन्तराल |
|---|---|---|---|---|
| यमन | यमन | म | ग–म | [illegible] |
| हमीर, केदार, कामोद, छायानट, गौड़-सारंग | यमन | न् | ध–न | १६/१५ |
| अल्हैया | बिलावल | न | ध–न | [illegible] |
| देस | खम्माज | ग | र–ग | [illegible] |

इस सारिणीमें म, न् और ग् विवादीके स्पष्ट उदाहरण हैं जिनका प्रयोग क्रमशः ग, ध और र के साथ ही होता है। ये प्राय 'ग म ग',

'ध न ध' 'र ग़ र' आनके रूपमें समक्के साथ आते हैं। इसीलिए इन विवादी स्वरोंका रागके आनेक स्वरोंके साथ ही प्रयोग होता है।

पर विवादीके प्रयोगमें भी संवादकी भावना लुप्त नहीं होती। म, न और ग अधस्वरक होनेसे क्रमशः औनेक स्वर ग, ध और र के साथ तो विवादी हैं पर रागमें इनका संवादी स्वर भी अवश्य रहता है। यमनमें म का संवादी स, दसमें ग़ का संवादी न् और अल्हैया में न का संवादी म है। हमीर, केदार, कामोद, छायानट और गौड सारंग यमन ठाटके माने जाते हैं पर इनमें शुद्ध म को प्रधानता रहती है—म' का प्रयोग पञ्चमके साथ प्रवेशकके रूपमें होता है। इसलिए इन रागोंमें भी विवादी न का संवादी शुद्ध म रागमें मौजूद है। पर यमनमें शुद्ध म के अभावसे न का प्रयोग विवादीके रूपमें नहीं होता।

विवादी की इस विवेचनासे यह सिद्ध है कि हिंदुस्तानी संगीतमें वादी संवादीकी तरह ही विवादीका भी सच्चे भरतके अर्थमें ही प्रयोग होता है। आधुनिक लक्षणकारोंने इसे वर्ज्य स्वर का पर्याय मानकर लक्ष्यकी परम्पराके साथ व्यर्थ ही अन्याय किया है। लक्ष्यमें रागके विवादी स्वरका अपने पड़ोसी किसी औनेक स्वरके साथ अर्ध स्वर या दो श्रुतिका अन्तर होना आवश्यक है साथ ही साथ उस विवादीका एक संवादी स्वर भी अवश्य होना चाहिए, नहीं तो वह रागमें खप नहीं सकता। भरतके विवादीमें ये दोनों ही लक्षण पाये जाते हैं।

## [ च ] श्रुति प्रयोग

१३७ आधुनिक पाश्चात्य ग्रामकी तरह ही आधुनिक हिंदुस्तानी ग्राम भी १२ रागियाम बटा है। पर क्या ये १२ स्वर ध्रुव हैं या ये अपने स्थानसे विचलित भी होते हैं ? यदि विचलित होते हैं तो किस अंशमें ? क्या भरतकी श्रुतियोंका प्रयोग अब भी प्रचलित है ? या १२ स्वरोंके अतिरिक्त और स्वरोंका भी प्रयोग होता है ? हिंदुस्तानी रागोंकी सूक्ष्म रचना समझनेके लिए इन प्रश्नोंपर विचार करना आवश्यक है।

सात शुद्ध और पाँच विकृत—इन १२ स्वरोंको प्रधान मानकर भी हिन्दुस्तानी संगीत पण्डित २२ श्रुतियोंकी प्रथा अभी तक चलाये जा रहे हैं। श्रुतियोंके कारण एक एक विकृत स्वरके कई-कई भेद हो जाते हैं। अहोबलकी पद्धतिमें र, ग, ध और न की विकृति उतार और चढ़ाव दोनों ही दिशामें हुई है। इससे कई स्वरोंके दो दो नाम पड़ गये हैं। आधुनिक हिन्दुस्तानी पद्धतिमें र, ग, ध और न की विकृति केवल उतारकी ओर होती है और म की चढ़ावकी ओर। शुद्ध स्थानसे क्रमशः एक एक श्रुति उतारनेपर कोमल तीन प्रकारके होते हैं—कोमल, अतिकोमल और सहकार। वैसे ही शुद्ध स्थानसे एक एक श्रुति चढ़नेपर तीव्र, तीव्रतर और तीव्रतम होते हैं। पण्डित विष्णु दिगम्बरने 'सहकार' की जगह अति-अति कोमल माना है।

पण्डित भातखण्डेने इन अति विकृत स्वरोंकी उपेक्षा की है। उनकी स्वर लिपिमें इन्हें स्थान नहीं है। इसमें सन्देह नहीं कि साधारण गायकोंमें अति विकृत स्वरोंका व्यवहार नहीं होता। पर इससे यह नहीं माना जा सकता कि ऊँची कोटिके गायकोंमें इनका अभाव है। हिन्दुस्तानी संगीतमें बहुत-सी गुरु परम्पराएं हैं जिन्हें 'घराना' कहते हैं। हर एक घरानेकी अपनी-अपनी गायकी होती है जो और घरानोंकी गायकीसे भिन्न है। घराने घरानेकी गायकीका भेद बहुत-कुछ इन विकृत स्वरोंके प्रयोगपर निर्भर है। जैसे किसी घरानेके भैरवमें कोमल धैवतका व्यवहार होता है और किसी घरानेके भैरवमें अतिकोमल धैवतका। कभी-कभी रागोंका भेद उनमें आनेवाले विकृत स्वरोंके भेदसे दिखाया जाता है जो दक्ष गायक ही कर सकते हैं। पण्डित विष्णु दिगम्बरने १८ स्वर माने हैं, जिनका प्रयोग उन्होंने रागोंकी स्वर लिपिमें किया है। इन १८स्वरोंके अतिरिक्त उन्होंने एक अति अति-कोमल ऋषभ भी माना है जिसे वे पूरियामें लगाते हैं।

१३८ * पूनाके असरकरने पूरे २२ स्वरोंका निरूपण किया है और यह भी बताया है कि किन किन रागोंमें वे लगाये जाते हैं। नीचेकी सारिणी

## सारिणी २१

| अंक | श्रुति | अहोबल | विष्णु दिगम्बर | असरेकर | असरेकर राग |
|---|---|---|---|---|---|
| १ | छन्दावती | स | स | [illegible] | — |
| २ | दयावता | पूव र | (अतिअ को र) | अतिकोमल र | भरव |
| ३ | रञ्जनी | कामल र | अतिकोमल र | कोमल र | भरवी |
| ४ | रक्तिका | गुद्ध र ( पूव ग ) | कोमल र | गुद्ध र | विभास |
| ५ | रौन्री | कामल ग (तीव्र र) | गुद्ध र | तीव्र र | यमनकल्या |
| ६ | क्राधा | गुद्ध ग (तीव्रतर र) | अतिकोमल ग | अतिकामल ग | टाडी |
| ७ | वज्रिका | तीव्र ग | कोमल ग | कामल ग | भरवी |
| ८ | प्रसारिणा | तीव्रतर ग | गुद्ध ग | मध्य ग | मालकौस |
| ९ | प्रीति | तीव्रतम ग | × | तीव्र ग | यमनकल्या |
| १० | माजनी | गुद्ध म (अ तीव्रत )ग | गुद्ध म | कोमल म | भरवी |
| ११ | क्षिनि | तीव्र म | तीव्र म | मध्य म | पूर्वी |
| १२ | रक्ता | तीव्रतर म | तीव्रनर म | तीव्र म | यमनकल्या |
| १३ | सन्दीपनी | तीव्रतम म | तीव्रतम म | तीव्रतर म | पूरिया |
| १४ | आलापिनी | शुद्ध प | गुद्ध प | गुद्ध प | — |
| १५ | मदन्ती | पूव ध | × | अनिकोमल ध | भरव |
| १६ | रोहणी | कामल ध | अतिकामल [illegible] | कामल ध | भरवी |
| १७ | रम्या | गुद्ध ध ( पूव न ) | कोमल [illegible] | गुद्ध ध | बि मा कौस |
| १८ | उग्रा | कोमल न (तीव्र ध) | गुद्ध ध | तीव्र ध | यमनकल्या |
| १९ | क्षोभिणा | गुद्ध न (तीव्रनर ध) | अतिकोमल न | अतिकामल न | गौड मलार |
| २० | ताया | तीव्र न | कोमल न | कोमल न | भरवी |
| २१ | कुमुद्वती | तीव्रनर न | गुद्ध न | मध्य न | मालकौस |
| २२ | मदा | तीव्रतम न | × | तीव्र न | यमनकल्या |

म श्रुति मनाके साथ पण्डित विष्णुदिगम्बर और अमरकरका स्वर निरूपण दिया गया है। आखिरी खानमे अमरकरके दिये रागके नाम हैं जिनमें इन स्वरोंका प्रयोग होता है। हिल्मानके लिए अहोबलका स्वर निरूपण भी दे दिया गया है।

२२ श्रुतियोंपर इन २२ स्वरोंकी स्थापनासे ऐसा न समझना चाहिए कि ये ज्योंकी-त्यों भरत या शार्ङ्गदेवकी श्रुतियाँ हैं। यह बताया जा चुका है (अनुच्छेद १०१) कि ग्रामको २२ या २४ रागिणीमें विभक्त करनेकी अनेक विधियाँ हो सकती हैं और प्रत्येक विधिसे भिन्न भिन्न स्वर-क्रम तैयार होता है। चक्रिक प्रक्रियामें आरोही और अवरोही-क्रमसे ग्राम २४ रागिणियोंमें विभक्त होता है और सक्रमिक प्रक्रियाके द्वारा २२ रागियोंमें। हिन्दुस्तानी-सभ्यतामें सक्रमिक प्रक्रियाका प्रयोग होता है। इसलिए २२ श्रुतियोंको मानना आवश्यक है। पर इन श्रुतियोंके मान भिन्न भिन्न हो सकते हैं।

१६६ रागमें विकृत स्वरोंके अनेक भेदोंमेंसे किसी एकका विकल्पसे प्रयोग होता है। जिन दो स्वरोंमें एक श्रुतिका अन्तर हो, वे दोनों लगातार रागमें नहीं आते। पर क्रमबद्ध रूपमें इनका प्रयोग हो सकता है। इस प्रकारका प्रयोग प्रायः सभी पूर्वी देशोंमें प्रचलित है। हेल्महोल्ज़ने अपने एक मित्रका अनुभव बताया है कि मिस्र (इजिप्ट) में एक स्वरमें चतुर्थांशका व्यवहार होता है। बहुतेरे तान एक श्रुतिके अन्तरसे शुरू होकर शुद्ध स्वरपर ठहरते हैं। एलिस इसपर टिप्पणी लिखते हुए बताते हैं—"गायक यह क्रिया वैसी ही थी जैसी मैंने राजा रामपालसिंह (कालाकांकर) को अपने सितारपर दिखाते हुए पाया। उन्होंने सुन्दरीपर तार दबाकर स्वर पैदा करनेमें सुन्दरीपर अङ्गुली खिसकायी और इस तरह तारको खींचकर और तारका खिंचाव बढ़ाकर स्वरको एक चौथाई ऊंचा कर लिया और तब तारको बिना छेड़ खाली कर उसे अपने ठीक स्वरपर आनेको छोड़ दिया। तार जितनी दूर तक खींचा गया था उसे मैंने नाप

लिया और तब फुसतमें मैंने अपने द्विभुजसे असली और चढ़ाये हुए स्वराका आवृतियाँ नापी जिनका अन्तराल ४८ सेंट निकला।"[१] एक गुरु स्वर २०३ ७ सेण्ट होता ह इसलिए यह अन्तराल लगभग एक स्वरका चौथाई हुआ। इस प्रकारकी क्रिया वीणा आदि तारके बाजामें प्राय देखनेमें आती ह। पर यह निश्चय ह कि जहाँ एक श्रुतिके अन्तरवाले स्वरका प्रयोग होता ह वहाँ इसका मान निश्चित नहीं रह सकता।

१४० दाक्षिणात्य पद्धतिके आधुनिक पण्डितोंने श्रुति प्रयोगका विचार विस्तारके साथ किया ह। यह तो सभी मानते हैं कि गमकमें श्रुतियोंका प्रयोग होता ह। पर सुब्रह्मण्य अय्यरका मत ह कि दाक्षिणात्य गायकोंमें 'राग भाव' के लिए भिन्न भिन्न श्रुतियोंपर स्थित स्वर काममें आते हैं। कोमल निषादवाले दो रागोंके भाव इसलिए भिन्न भिन्न प्रतीत होते ह कि दोनोंके कोमल निषाद भिन्न भिन्न श्रुतियोंपर ह। अय्यरने वैज्ञानिक प्रयोग करके अपने विचार निश्चित किये हैं। उन्होंने सारिणी १४ में दिये हुए २२ सक्रमिक स्वरोंको माना ह पर इनका कहना ह कि इसमें मुझे सन्देह ह कि प्रचलित सक्रम-मशीनमें स्वरितके आगरिन रहनेपर ध्वनि कभी २५६/२४३, ३२/२७, ८१/६४, २७/२०, ४५/३२, ६४/४५, १२८/७५, १६/९ और २४३/१२८—इन जटिल भिन्नाङ्कवाले स्वरोंपर सीधे पहुँचता ह।[२] इन्होंने दाक्षिणात्य रागोंका विचार करते हुए एक एक रागके अनेक स्वर-सन्दर्भ बताये हैं। उदाहरणमें मायामालव गौडा (भैरव) को लें। इसके तीन भिन्न भिन्न स्वर-सन्धान हो सकते ह जैसे—

| स्वर— | स | रे॒ | ग | म | प | ध॒ | न | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मान—(१) | १ | १६/१५ | ५/४ | ४/३ | ३/२ | ८/५ | १५/८ | २ |
| | | ७५/६४ | | | | ७५/६४ | | |

१ Sensation of tones—Helmholtz ( PP 265 )

२ The Grammer South of Indian Music ( PP 31 )

